

एक और घटना है. गांधीजी के भाई ने पच्चीस रुपया कर्ज़ लिया था. भाई के हाथ के सोने के कड़े से एक तोला सोना काटकर कर्ज चुकाया गया. गांधी को इस चोरी के काम से बहुत दुःख हुआ. उन्होंने निश्चय किया कि भविष्य में कभी चोरी नहीं करूँगा. पिता से माफी माँगने की बात सोची. पर पिता के सामने जाने की हिम्मत न हुई. सारी घटना पत्र में लिखकर गांधी ने पिता से सज़ा माँगी. पत्र पढ़कर पिता की आँखें भर आयीं. गांधीजी ने हमेशा के लिए चोरी की आदत छोड़ दी. पिता के आँसू देखकर गांधी को विश्वास हो गया कि 'पिता ने मुझे क्षमा कर दिया है.' अहिंसा, सत्य और धर्म के दृढ़ निश्चय ने गांधी को महात्मा बनाया.

**शब्दार्थ:**

आजाद- स्वतंत्र
शर्मीला- लज्जाशील
सताना- तंग करना
झूठ- असत्य
निरीक्षण- जाँच
हिज्जे- वर्तनी
इशारा- संकेत
ठीक- सही
बुद्धू- मूर्ख
संकट- कष्ट
कर्ज- ऋण, ಸಾಲ

सोना- स्वर्ण, ಬಂಗಾರ
माफी- क्षमा
हिम्मत- धैर्य
सज़ा- दंड
आदत- अभ्यास
आँसू- अश्रु, ಕಣ್ಣೀರು.

## अभ्यास

### I. एक वाक्य में उत्तर लिखिए:

1. सारे देश ने गांधीजी को क्या माना?
2. भारत किसके प्रयत्न से आज़ाद हुआ?
3. गांधीजी किसकी मूर्ति थे?
4. गांधीजी का स्वभाव कैसा था?
5. शिक्षा विभाग के अधिकारी स्कूल क्यों आये?
6. गांधी के भाई ने कितने रुपये कर्ज़ लिये थे?
7. गांधीजी ने पिता से क्या माँगी?

### II. दो- तीन वाक्यों में उत्तर लिखिए:

1. गांधीजी पर नाटकों का क्या प्रभाव पड़ा?
2. गांधीजी की सत्य-प्रियता कहाँ से शुरू हुई? कैसे?
3. पिता से गांधीजी के माफी माँगने के प्रसंग का वर्णन कीजिए.

### III. अनुरूप शब्द लिखिए:

1. श्रवण: पितृभक्ति :: हरिश्चन्द्र ________
2. माफी: क्षमा :: दंड ________
3. तिरंगा झंडा: राष्ट्रध्वज :: गांधीजी ________
4. सचाई: सम्मान :: चोरी ________

### IV. स्त्रीलिंग शब्द लिखिए:

### पुल्लिंग - स्त्रीलिंग

1. पिता- ________

2. बालक- ________
3. पुरुष- ________
4. लड़का- ________

## V. बहुवचन शब्द लिखिए:

**एकवचन - बहुवचन**

1. मूर्ति- ________
2. इशारा- ________
3. हिज्रा- ________
4. गलती- ________
5. लड़का- ________

## VI. विलोम शब्द जोड़िए:

| | |
|---|---|
| 1. आज़ाद | a. अहिंसा |
| 2. धर्म | b. सही |
| 3. सत्य | c. अविश्वास |
| 4. झूठ | d. गुलाम |
| 5. दिन | e. बेशर्म |
| 6. गलत | f. असत्य |
| 7. विशवास | g. रात |
| 8. शर्म | h. अधर्म |
| 9. हिंसा | i. सच |

## VII. सही शब्द पहचानकर लिखिए:

1. पुरुष = ________ ( आदमी, आत्मा, काम, पालन)
2. बुद्धा = ________ (बुद्धिमान, बलवान, निर्बल, मूर्ख)
3. कर्ज = ________ (काम, कम, ऋण, ऋषि)
4. सोना = ________ (चाँद, चाँदी, स्वर्ण, सवर्ण)
5. आँसू = ________ (अश्रु, आँधी, आस, आरज़ू)

## VII. प्रेरणार्थक शब्द लिखिए:

| | शब्द | प्रथम प्रेरणार्थक | द्वितीय प्रेरणार्थक |
|---|---|---|---|
| उदा: | चलना | चलाना | चलवाना |
| 1. | लिखना | | |
| 2. | | कराना | |
| 3. | बनना | बनाना | |
| 4. | | | चुकवाना |

## IX. सही अर्थवाले वाक्य बनाइए:

1. महान् पुरुष गांधी थे महात्मा.
2. वे नहीं कभी बोले झूठ.
3. गया माना बुद्धू को मोहन.
4. सोची माँगने बात की से पिता माफी.

## X. कननाड़ या अंगे्रजी में अनुवाद कीजिए:

1. वे त्याग और तपस्या की मूर्ति थे.
2. बालक मोहनदास करमचन्द गांधी शर्मीले स्वभाव के थे.
3. सच्चाई का पालन करना चाहिए.
4. गांधीजी के भाई ने पच्चीस रुपया कर्ज़ लिया था.
5. गांधीजी ने हमेशा के लिए चोरी की आदत छोड़ दी.

## परियोजना:

गांधीजी के द्वारा भारत की आज़ादी के लिए किये गये आंदोलनों के बारे में परियोजना तैयार कीजिए .

## अध्यापन संकेत:

1. महात्मा बुद्ध की कहानी कक्षा में छात्रों को सुनाएँ.
2. ‘श्रवणकुमार' और ‘सत्यहरिचश्द्र नाटक का अभिनय करवाएँ.

## पाठ- 6 समाचार पत्र की आत्मकथा - संकलित

**इस पाठ के द्वारा बच्चे समाचार पत्र के महत्व और लाभ को समझ सकते हैं.**




‘‘रोज सबेरे घर में आऊँ
देश-विदेश की खबर सुनाऊँ
जमीन-आसमान की बातें बताऊँ
जानते हो मैं कौन हूँ?”



याद आया आपको? मैं ही 'समाचार पत्र' हूँ. सुबह होते ही मैं हर घर में दिखाई देता हूँ. कई लोगों की मुझे पढ़े बिना सुबह ही नहीं होती. कई मुझे पढ़ते- पढ़ते ही चाय या कॉफी पीते हैं. मैं व्यक्ति के जीवन का एक महत्वपूर्ण हिस्सा बन गया हूँ. मैं मनुष्य को उनके अपने घर बैठे- बैठे सारे विश्व की जानकारी देता हूँ. मैं अमीर- गरीब सबके ज्ञान का सस्ता और सुलभ साधन हूँ.



प्राचीन काल में राजा- महाराजा कबूतरों के द्वारा संदेश भेजा करते थे. संदेशवाहक भी संदेश लेकर जाते थे. आज समाचार पहुँचाने के कई साधन बने हैं जिनमें रेडियो, टेलीफोन, दूरदर्शन, कंप्यूटर आदि मेरे साथी हैं.



रेडियो जैसे साधनों से समाचार केवल सुना जा सकता है और दूरदर्शन जैसे साधनों के द्वारा सुनने के साथ-साथ घटनाओं को देखा जा सकता है. लेकिन इन सभी में से मैं सरल और मितव्ययी साधन हूँ और लोगों तक तरह-तरह के समाचार पहुँचाता हूँ.

भारतवर्ष में पहले मैं अंग्रेज़ी में ‘बंगाल गजट’ नाम से सन् १७८० में प्रकाशित हुआ. हिंदी में ‘उदंत मार्तंड’ नाम से और कन्नड में ‘मंगलूरु समाचार के रूप में सन् १८४३ में पहले प्रकट हुआ. वर्तान समय में विभिन्न भाषाओं में हजारों की संख्या में मैं प्रकाशित होता रहता हूँ. नवभारत टाइम्स, हिन्दुस्तान टाइम्स, टाइम्स ऑफ इंडिया, डेक्कन हेराल्ड, इंडियन एक्सप्रेस, अमर उजाला, संयुक्त कर्नाटका, विजय कर्नाटका, प्रजावाणी, उदयवाणी, दैनिक जागरण, राजस्थान पत्रिका, जनसत्ता आदि अनेक नामों से मैं आपको मिल सकता हूँ.

मैं दैनिक, साप्ताहिक, पाक्षिक आदि के रूप में आपके हाथ में रहता हूँ. विषय की दृष्टि से मुझे सामाजिक, धार्मिक, साहित्यिक, आर्थिक, सांस्कृतिक, मनोरंजक आदि वर्गों में विभाजित किया जाता है.




मुझमें देश-विदेशों में घटनेवाली घटनाओं का विवरण रहता है. मुझसे खेल-कूद, सिनेमा, मौसम, नौकरी संबंधी विज्ञापन, बाजार- भाव, कृषि- व्यापार संबंधी सूचनाएँ मिलती हैं. कार्टून, पदबंध, विवाह संबंधी विज्ञापन, परीक्षोपयोगी सामग्री, परीक्षा-फल आदि भी मुझसे जान सकते हैं.

आजकल मेरे अंदर समय- समय पर बड़े- बड़े लेखकों की रचनाएँ भी प्रकाशित होने लगी हैं. विशेषांकों में जीवनी, कविता, एकांकी, नाटक, कहानी, आलोचना, स्वास्थ्य, फिल्म संबंधी सूचनाएँ भी प्रकट होती रहती हैं. किसानों के लिए कृषि संबंधी विशेष जानकारी भी मैं देता हूँ.

इन सबके अलावा लोग मेरे कारण वैज्ञानिक आविष्कारों से भी परिचित होते हैं. यदि संग्रह की ओर ध्यान दें तो आवश्यक विषयों की कतरनें भी अपने पास रख सकते हैं. आज मैं व्यक्ति के जीवन का एक अभिन्न अंग बन गया हूँ. अभी से आप भी मुझे पढ़ने लगेंगे तो आगे चलकर जीवन में मैं आपकी बहुत सहायता करूँगा. एक बार आपका और मेरा रिश्ता बन जाय तो वह ज़िंदगी भर टूटेगा नहीं. चलिए, आज से ही यह आदत डाल लीजिए.

**शब्दार्थ:**

हिस्सा- भाग
पाक्षिक- पंद्रह दिन में एक बार छपनेवाला
मितव्ययी- कम खर्चवाला

आविष्कार- खोज
विश्व- संसार
संदेशवाहक- समाचार पहुँचानेवाला
कतरनें- Cuttings
रिश्ता- संबंध.

## अभ्यास

### I. एक वाक्य में उत्तर लिखिए:

1. किन्हीं दो समाचार पत्रों के नाम बताइए.
2. हिंदी का पहला समाचार पत्र कौन-सा है?
3. प्राचीन काल में राजा- महाराजा संदेश कैसे भेजते थे?
4. समाचार पहुँचाने के नवीन साधन कौन-कौन-से हैं?
5. कन्नड का पहला समाचार पत्र कौन-सा है?

### II. दो- तीन वाक्यों में उत्तर लिखिए:

1. आजकल प्रचलित कन्नड, अंग्रेज़ी और हिंदी के दैनिक अखबारों की सूची तैयार कीजिए.
2. समाचार पत्र में कौन-कौन-से विषय होते हैं?

### III. समझिए और लिखिए:

1. दूरदर्शन = दूर + दर्शन -- टेलीविजन
2. दूरभाष = दूर + भाष -- टेलीफोन
3. दूरसंचार = दूर + संचार -- टेलीकम्यूनिकेशन

### IV. सही शब्द चुनकर लिखिए:

(सुन, पढ़, पढ़-सुन)

1. 'रेडियो' से समाचार ________ सकते हैं.
2. दूरदर्शन में हम समाचार ________ और ________ सकते हैं.
3. समाचार पत्र ________ सकते हैं.

## V. सही या गलत का निशान लगाइए:

1. समाचार पत्र ज्ञान का महंगा साधन है.
2. प्राचीन काल में कबूतरों के द्वारा संदेश भेजते थे.
3. रेडियो से हम समाचार पढ़ सकते हैं.
4. रोज समाचार पढ़ने से हमारा ज्ञान बढ़ता है.

## VI. दोनों खंडों को जोड़कर नए शब्द बनाइए:

**(**वान- शब्द **का उपयोग करके नीचे दिये गए शब्द पुरे करे)**

1. सत्य_______
2. गुण_______
3. बल_______
4. दया_______

## VII. मैं कौन?

1. घर में हो तो कली, बाहर हो तो खिली



उत्तर: _______

2. दाना दुनका खाता हूँ, मैं भी पाला जाता हूँ, शांति दूत सब कहते हैं, पत्र भी देने जाता हूँ.



उत्तर: _______

अपने दोस्तों के साथ ऐसे ही अन्य पहेलियों को बुझाइए.

**VIII. नमूने के अनुसार विलोम शब्द लिखिए:**

**उदा: सुबह X शाम**

1. अमीर X _______
2. अंदर X _______
3. जीना X _______
4. ज्ञान X _______
5. सस्ता X _______
6. एक X _______
7. सरल X _______

**IX. नमूने के अनुसार अलग- अलग अर्थ देनेवाले वाक्य लिखिए:**

दो- 1. राधा के पास दो रुपये हैं. (यहाँ दो रेकांकित शब्द है)
दो- 2. लता को कलम दो. (यहाँ दो रेकांकित शब्द है)

1. कल- _______
2. मत- _______
3. पर- _______

**X. चित्र देखकर उनके लिए दो शब्द लिखिए:**

यहाँ फुल, घर, सूरज, पेड़ चित्र दिये गए है)

| | | |
|---|---|---|
| | 1)समाचार-पत्र | 2) अखबार |
| | 1) | 2) |
| | 1) | 2) |
| | 1) | 2) |
| | 1) | 2) |

## XI. नमूने के अनुसार सही वर्तनीवाले शब्द लिखिए:

**व्यक्ति- वैक्ती- व्यक्ति**

1. मसती- मस्ती- ________
2. सीख- सीक- ________
3. ससता- सस्ता- ________
4. विशव- विशव- ________

भाषा ज्ञान

## `दूवरुकित'

अखबार पढ़ते- पढ़ते हम चाय पीते हैं. इस वाक्य में पढ़ते शब्द की आवृत्ति हुई है. इसे द्विरुक्ति कहते हैं. ऐसे अन्य पाँच शब्द लिखिए.

## पूरक वाचन

## पढ़िए और लिखिए:

दूरदर्शन के माध्यम से हम संसार के किसी भी स्थान पर होनेवाली किसी भी घटना को सीधे प्रसारण द्वारा अपने घर बैठे- बैठे देख सकते हैं. विश्व के किसी भी कोने में होनेवाले खेलों का आनंद हम घर बैठे ले सकते हैं. दूरदर्शन केवल मनोरंजन का ही नहीं बल्कि ज्ञान का भी स्रोत है. यह हमें जीवन के प्रत्येक क्षेत्र के बारे में जानकारी उपलब्ध कराता है.

दूरदर्शन के माध्यम से देश में ही नहीं अपितु विदेश में हो रही घटनाओं, क्रियाकलापों तथा व्यापक सुधारों को जनसामान्य तक पहुँचाया जा सकता है. इसका जनसामान्य के जीवन पर गहरा प्रभाव पड़ता है और मनुष्य अपनी जीवन- शैली को परिवर्तित करता है. दूरदर्शन सभ्यता व संस्कृति के प्रचार-प्रसार में सहायक होता है.

दूरदर्शन से शिक्षा, विज्ञान, व्यापार, चिकित्सा, युद्ध, कृषि व राजनीति आदि से संबंधित महत्वपूर्ण जानकारियाँ प्राप्त होती हैं. शिक्षा के क्षेत्र में तो दूरदर्शन बहुत ही महत्वपूर्ण सिद्ध हुआ है. शिक्षण -कार्य में दूरदर्शन के उपयोग से समय और धन दोनों की ही बचत होती है. सामान्य ज्ञान के विकास में तो दूरदर्शन बहुत ही उपयोगी साबित हुआ है. दूरदर्शन पर व्यावसायिक वस्तुओं की कीमतों में उतार-चढ़ाव को देख सकते हैं. इसके द्वारा हमें शेयर-बाज़ार की भी जानकारी प्राप्त होती है.

दूरदर्शन मनोरंजन का एक उपयोगी साधन है. दूरदर्शन पर प्रसारित किए जानेवाले विभिन्न कार्यक्रम हमें स्वस्थ मनोरंजन प्रदान करते हैं. केबल टेलीविजन के माध्यम से विश्व भर के चैनलों में से अपना मनपंसद चैनल चुनकर अपना मनोरंजन व ज्ञानवर्धन कर सकते हैं.

1. दूरदर्शन केवल ________ का ही नहीं बल्कि ________ का भी स्रोत है.
2. दूरदर्शन ________ व ________ के प्रचार-प्रसार में सहायक होता है.
3. शिक्षण कार्य में दूरदर्शन के उपयोग से ________ और ________ दोनों की ही बचत होती है.

## अध्यापन संकेत:

1. विद्यालय और ग्रंथालय में कौन-कौन- से समाचार पत्र मिलते हैं? छात्रों से सूची बनवाएँ.
2. छात्रों को अपने दोस्तों से पहेलियाँ पूछकर उत्तर पाने की सूचना दें.
3. समाचार पत्रों में प्रकाशित पहेलियों और पदबन्धों को सुलझाने की सुझाव दें.
4. छात्रों को प्रेरित करें कि अपनी देखी गयी किसी घटना के बारे में पत्रिका को एक लेख भेजें.
5. समाचार पत्रों में प्रकाशित बालोपयोगी विषयों को कतरवाकर एक अल्बम बनवाएँ.

## पाठ - 7 बंदर बाँट - संकलित

**इस कविता के द्वारा बच्चे यह सीख सकते हैं कि दो व्यक्तियों के झगड़ने से तीसरे का लाभ होता है.**

म्याऊँ- म्याऊँ बिल्ली आई.
उठा कहीं से रोटी लाई..
तभी दूसरी बिल्ली आई.
उसने भी कुछ अकड़ दिखाई..



बोली- ‘‘यह तो मेरी रोटी.
छीन के लाई तू री खोटी..
मेरी रोटी मुझको दे दे.
नहीं तो मुझसे झगड़ा ले ले..



बंदर ने देखा यह झगड़ा.
ले तराजू वह वहाँ अड़ा..
बोला-‘‘झगड़ा ठीक नहीं है.
बाँट के खाना, बात सही है..

रोटी के दो टुकड़े कर के.
बंदर ने पलड़ों पर धर के..
अधिक जो देखा टुकड़ा खाया.
बड़ा दूसरा, उसे चबाया..



रोटी थोड़ी शेष रही जब.
बंदर बोला, “सुन लो अब तुम.
यह टुकड़ा मेरी मजदूरी.
हुई कामना मेरी पूरी..
बिल्लियों के कुछ हाथ न आया.
झगड़े में था सभी गँवाया..

**शब्दार्थ:**

अकड़- घमंड़
तराजू- तोलने का साधन
अड़ना- जबरदस्ती रुकना
पलड़ा- तराजू का प्रत्येक पल्ला
शेष- बचा हुआ
मजदूरी- परिश्रम के बदले दिया जाने वाला धन
धरना- रखना
कामना- इच्छा, आशा
गँवाना- खोना

## अभ्यास

### I. एक वाक्य में उत्तर लिखिए:

1. बिल्ली क्या लेकर आई?
2. दूसरी बिल्ली ने क्या दिखाई?
3. बंदर क्या लेकर आया?
4. बिल्लियों को क्या मिला?

### II. दो- तीन वाक्यों में उत्तर लिखिए:

1. बंदर ने रोटी का बँटवारा कैसे किया?
2. इस पाठ से आपको क्या सीख मिलती है?
3. आपको कौन- से पकवान पसंद हैं? उन्हें बनाने के लिए किन चीज़ों की ज़रूरत पड़ती है? पता कीजिए और सूची बनाइए.

### III. भावार्थ लिखिए:

बंदर ने देखा यह झगड़ा.
ले तराजू वह वहाँ अड़ा.
बोला- ‘‘झगड़ा ठीक नहीं है.
बाँट के खाना, बात सही है".

### IV. नमूने के अनुसार इस कविता में प्रयुक्त तुकवाले शब्दों को ढूँढ़कर लिखिए:

उदा: आई- लाई

1. ________
2. ________
3. ________
4. ________
5. ________

6. ________

7. ________

8. ________

**V. आपको कौन- कौन- सी चीज़ खाना पसंद हैं? और कौन– सी पसंद नहीं हैं?**

| **क्र. सं.** | **चीज़ों के नाम** | **मुझे पसंद है** | **मुझे पसंद नहीं है** |
|---|---|---|---|
| 1. | जलेबी | | |
| 2. | | | |
| 3. | | | |

**VI. बिल्ली: म्याऊँ- म्याऊँ**

नीचे एक तरफ जानवरों के नाम हैं, दूसरी तरफ बोलियों के. कौन- सी बोली किसकी है? ढूँढ़िए:

| **जानवर** | **बोलियाँ** |
|---|---|
| 1. घोड़ा | a. मिमियाना |
| 2. हाथी | b. रंभाना |
| 3. बकरी | c. चिंघाड़ना |
| 4. शेर | d. हिनहिनाना |
| 5. गधा | e. रेंकना |
| 6. गाय | f. भौंकना |
| 7. कुत्ता | g. गरजना |

**VII. नाप- तोल**

आप जानते हैं कि बिल्ली दूध पीती है. लेकिन क्या आपको पता है उस दूध को कैसे तोला जाता है? ‘लीटर से’. अलग- अलग चीजों को नापने या तोलने के लिए अलग- अलग चीजों

का उपयोग करते हैं. नीचे दी गई चीजों को किन चीजों से नापेंगे?

1. तेल को _______
2. कपड़े को _______
3. आम को _______
4. अनाज को _______
5. सीमेंट को _______
6. अंगूर को _______

**VIII. मूँछ-**

आपने अलग- अलग तरह की मूँछें देखी होंगी. यहाँ एक मूँछ का नमूना दिया गया है. आप भी अलग- अलग मूँछों के चित्र बनाइए.

**नमूना:** 

**IX. तेज़ चलनेवाले जानवरों के नीचे 'तेज़' और धीरे- धीरे चलनेवाले जानवरों के नीचे 'धीरे' लिखिए:**

1. खरगोश - _______
2. शेर- _______
3. हाथी - _______
4. हिरन - _______
5. घोड़ा - _______

**X. किसकी चाल कैसी?**

**(साँप, हिरन, खरगोश)**

1. फुदक-फुदककर- मेंढक
2. छलांग-छलांगकर - _______

3. रेंग-रेंगकर - ________
4. चौकड़ी-भरकर - ________

## XI. शक्तिशाली कौन?

### आप जिसे अधिक शक्तिशाली मानते हैं, उनका नाम लिखिए:

1. चूहा या बिल्ली ________
2. छिपकली या मगरमच्छ ________
3. गाय या शेर ________

## XII. नमूने के अनुसार एक और शब्द लिखिए:

| | | |
|---|---|---|
| कल्लू | ल्ल | पल्लू |
| धक्का | क्क | |
| बच्चा | च्च | |
| रस्सी | स्स | |
| छत्ता | त्त | |

## पूरक वाचन

### पढ़िए और लिखिए:

मिली कहीं से कोई माला,
लेकर उसे कंठ में डाला.
बदन पर राख लगाकर,
बिल्ली चली प्रयाग नहाने ..

चूहों से बोली हे प्यारो!
पाप किए मैंने हज़ारों.
ईश्वर का जप करके नाम,
छोड़ दिया चूहे खाने का काम..

अब तु चलो मेरे साथ,
नहाकर प्रयाग में लौटेंगे साथ.
चूहे, छोड़कर सोच-विचार,
चलने लगे होकर तैयार..

बिल्ली ने चूहों को खा लिया,
भरपेट खाकर आराम लिया.
अजी, शत्रु को मित्र न मानो,
उसका कहना कभी न मानो..

1. बिल्ली को क्या मिली?
2. ईश्वर का जप करके बिल्ली ने कौन- सा काम छोड़ दिया?
3. चूहे किस तरह तैयार होकर चलने लगे?
4. इस कविता के लिए उचित शीर्षक लिखिए.

## अध्यापन संकेत:

1. छात्रों द्वारा घरेलू तथा जंगली जानवारों के बारे में एक परियोजना तैयार करवाएँ.

## पाठ- 8 छुट्टी पत्र

**छात्र छुट्टी पत्र लिखना सीखते हैं.**



दि: 03-10-17

प्रेषक,

सुधा,
आठवीं कक्षा,
सरकारी हाईस्कूल,
मैसूरु- 570020

सेवा में,

कक्षा अध्यापक,
सरकारी हाईस्कूल,
कुवेंपु नगर,
मैसूरु- 570020

आदरणीय महोदय,
**विषय:** तीन दिन की छुट्टी की प्रार्थना हेतु.

उपर्युक्त विषय के संबंध में आपसे निवेदन है कि दि: ०४-१०-१७ से दि: ०६-१०-१७ तक मुझे अपने भाई की शादी में भाग लेने के लिए बेंगलूरु जाना है, इसलिए मैं विद्यालय नहीं आ सकती. अतः आपसे प्रार्थना करती हूँ कि इन तीन दिनों की छुट्टी देने की कृपा करें.

धन्यवाद सहित,

(xxx)
अभिभावक के हस्ताक्षर ...

आपकी आज्ञाकारी छात्रा
सुधा

**शब्दार्थ:**

प्रेषक- भेजनेवाला
आदरणीय- गौरव, सम्मान के योग्य
उपर्युक्त- ऊपर कहा गया
निवेदन- प्रार्थना
शादी- विवाह
कृपा- दया
अभिभावक- देखभाल करनेवाला, रक्षा करनेवाला.

## अभ्यास

**I. एक वाक्य में उत्तर लिखिए:**

1. छुट्टी पत्र कौन लिख रहा है?
2. सुधा छुट्टी पत्र किसको लिख रही है?
3. सुधा कितने दिनों की छुट्टी माँग रही है?
4. सुधा छुट्टी क्यों माँग रही है?

**II. मान लीजिए कि आपकी तबीयत ठीक नहीं है. यही कारण देकर चार दिनों की छुट्टी माँगते हुए अपने प्रधानाध्यापक को छुट्टी पत्र लिखिए.**

**छुट्टी पत्र**

दि.

प्रेषक,

________
________
________

सेवा में,

________
________
________

विषय : ________
________

आपकी आज्ञाकारी छात्रा,

________

(xxx)

अभिभावक के हस्ताक्षर

**III. नीचे लिखे छुट्टी पत्र को क्रमानुसार लिखिए:**

उपर्युक्त विषय के संबंध में आपसे निवेदन है कि दि ०१-१०-१७ से दि: ०६-१०-१७ तक मेरे भाई की शादी में भाग लेने के लिए बेंगलूरु जा रही हूँ, इसलिए मैं विद्यालय नहीं आ सकती. अतः आपसे प्रार्थना करती हूँ कि इन छः दिनों की छुट्टी देने की कृपा करें.

प्रेषक,सेवा में
आठवीं कक्षा,प्रधानाध्यापक,
सरकारी हाईस्कूल,सरकारी हाईस्कूल,
मैसूरु- १०मैसूरु - १०

आदरणीय महोदय,

दिनांक: ३०-०९-१७

आपकी आज्ञाकारी छात्रा,

सुधा

विषय: छुट्टी के लिए प्रार्थना हेतु.

अभिभावक के हस्ताक्षर

**IV. शब्द और अर्थ का सही मिलान कीजिए:**

| **शब्द** | **अर्थ** |
|---|---|
| 1. छुट्टी | a. दया |
| 2. शादी | b. भेजनेवाला |
| 3. आदरणीय | c. विवाह |
| 4. कृपा | d. गौरवशाली |
| 5. प्रेषक | e. फुरसत |

**V. नमूने के अनुसार शब्द बदलिए:**

1. महोदय- महोदया
2. सदस्य- ________
3. प्राचार्य- ________
4. छात्र- ________
5. शिष्य- ________

**VI. नमूने के अनुसार वाक्य बदलिए:**

**उदा: मैं बेंगलूरु जा रहा हूँ.**
**मैं बेंगलूरु जा रही हूँ.**

1. वह विद्यालय जा रहा है. ________

2. वे खाने के लिए जा रहे हैं. _______
3. आप बाμजार जा रहे हैं. _______

**VII. माता- पिता के साथ यात्रा पर जाने के लिए पाँच दिनों की छुट्टी की प्रार्थना करते हुए छुट्टी पत्र लिखिए.**

**भाषा ज्ञान**

**'विशेषण'**

संज्ञा या सर्वनाम की विशेषता बतानेवाले शब्द विशेषण कहलाते हैं.

**उदा: मीठी जलेबी**

1. तीखी मिर्च
2. नमकीन चाट-पकौड़ी
3. खट्टी इमली
4. कड़ुवा करेला

**विशेषण के भेद:**

1. गुणवाचक विशेषण: अच्छा, बुरा, लंबा, नाटा, छोटा, मोटा आदि.
2. संख्यावाचक विशेषण: एक, दो, तीन, दो-तिहाई, आधा, एक-चौथाई आदि.
3. परिमाणवाचक विशेषण: थोड़ा, बहुत, कम, अधिक आदि.
4. सार्वनामिक विशेषण: वाक्य में विशेषण के रूप में प्रयुक्त सभी सर्वनाम शब्द.
   उदा: वह लड़की पढ़ रही है.
   यह कलम सुंदर है.

**अध्यापन संकेत:**

छात्रों को अन्य प्रकार के पत्रों की जानकारी दें और लिखने का अभ्यास करवाएँ.

## पाठ- 9 मोबाइल का बोलबाला- सुरेखा शर्मा ‘शांति’

छात्र इस पाठ के द्वारा बदलती हुई आधुनिक जीवन शैली में चिट्ठी, दूरभाष, (टेलीफोन), मोबाइल की स्थितियों की जानकारी प्राप्त करेंगे. वर्तान परिस्थिति में मोबाइल फोन का महत्व और उसकी आवश्यकता पर विचार कर पायेंगे.

(बहुत दिनों से ड्राइंग रूम के कोने पर पड़ा- पड़ा टेलिफोन बोर हो रहा है. उसे अब अपनी जदगी खत्म होती लग रही थी. सदियों से उसका एकच्छत्र राज था, पर आज वह बहुत उदास है. अब उसे कोई नहीं पूछता . ना ही उससे कोई फोन करता है. तभी मि. शर्मा ने आकर अपना मोबाइल उसीके पास रख दिया.)

**टेलीफोन:** (मन ही मन में) दिखने में चूहे जैसा. ना मूँछ, ना पूँछ, फिर भी इसकी इतनी पूछ? ‘‘चल दूर हट मुझसे.आकर बैठ गया मेरे पास. तेरी औकात ही क्या है मेरे सामने?

**मोबाइल:** (चौंक कर देखते हुए) क्या हुआ भाई? मैंने तो तुम्हें कुछ कहा भी नहीं. तो गुस्सा क्यों हो रहे हो? मुझसे कोई गलती हो गई क्या? मैं माफी चाहता हूँ. तुम मेरे बड़े भाई हो.

**टेलीफोन:** गुस्सा ना करूँ तो क्या करूँ? पता है जबसे तुआए हो, हमारी कोई पूछ नहीं रही. सब तुम्हें अपनी छाती से लगाए घुमते हैं, हर समय तुम्हें अपने पास रखते हैं. एक क्षण के लिए भी तुम्हारी जुदाई नहीं सहन कर सकते.

**मोबाइल:** टेलीफोन भैया. ये तो बताओ, इसमें हमारा क्या कसूर है. बताओ, मैं तुम्हारे लिए क्या कर सकता हूँ? तुम जो कहोगे मैं करूँगा.

**टेलीफोन:** तुम क्या करोगे? अब तो तुम्हारे नए- नए रूप बाज़ार में आ रहे हैं. चारों ओर तुम्हारी ही धूम मची हुई है. देख नहीं रहे मेरा हाल! मेरे सुन्दर से मुखड़े पर धूल जमी पड़ी है. अब मुझे कोई साफ भी नहीं करता.

**मोबाइल:** भाई नाराज़ मत होइए. आप तो मेरे अग्रज हैं. अब कभी- न- कभी तो तुम्हें बूढ़ा होना ही था. सदियों से तुम्हारा ही राज था. इसमें गुस्सा होने की क्या बात है? एक ना एक दिन तो यह होना ही था.

**टेलीफोन:** अपनी आवाज सुने मुझे महीनों बीत जाते हैं. पहले तो मेरी मालकिन मेरी इतनी सेवा करती थी. क्या मजाल कि थोड़ी- सी भी मिट्टी मेरे सलोने मुख पर गिर जाए. मैं दिनभर गुनगुनाता रहता था मधुर और मीठी आवाज में.

**मोबाइलः** बात तुम्हारी बिल्कुल सच है. पर तुम्हारे विचार आज के जमाने से मेल नहीं खाते. अब तुम वक्त के साथ चलना सीखो.

**टेलीफोनः** अच्छा बच्चू, आज तुम मुझे उपदेश दे रहे हो. कोई बात नहीं, तुम्हारे साथ भी कभी इसी तरह का व्यवहार होगा, तब पता चलेगा. याद रखना समय सदा एक- सा नहीं रहता.

**चिट्ठीः** (पर्दे के पीछे से) मेरे प्यारे दोस्त, तुने सच कहा समय सदा एक समान नहीं रहता. (एक मीठी व प्यारी सुरीली सी आवाज सुनकर दोनों चौंक उठे, और अपने चारों ओर देखने लगे)

**दोनों एक साथः** अरे, यह आवाज़ तो दादी के बक्से से आ रही है. (दोनों बक्सा खोलते हैं तो वहाँ पर पड़ी बहुत पुरानी चिट्ठी को देखकर चौंक जाते हैं)

**चिट्ठीः** मेरे प्यारे, ट्रिंग- ट्रिंग, जो स्थिति आज तुम्हारी है उसे मैंने भी भुगता है. (अफसोस करते हुए)

**टेलीफोनः** वो कैसे?



**चिट्ठीः** हाय, क्या दिन थे जब मेरे अन्दर गुलाब की पत्तियाँ रखकर प्रेमी- प्रेमिका एक दूसरे को भेजते थे. बार- बार मुझे चूमा जाता था. यदि मुझे पहुँचने में कुछ देरी हो जाती थी तो लोगों की बेचैनी बढ़ जाती थी. पर तुम जब से आए हो तो लोग लिखना ही भूल गए. सब तुम पर ही गिटर-पिटर करने लगे.

**मोबाइलः** (दिलासा देते हुए) चिट्ठी बहन, निराश मत हो. ये तो समय का हेर- फेर है. सभी के दिन फिरते रहते हैं. **चिट्ठीः** यही तो मैं कहती हूँ भैया, तुम्हारे आने पर टेलीफोन

भाई को दुख नहीं मनाना चाहिए. बल्कि खुशी- खुशी आपका स्वागत करना चाहिए. दुनिया में कुछ भी शाश्वत नहीं. पता नहीं ये मानव जाति कल क्या नई खोज कर दे.

**मोबाइल:** तुम सत्य कह रही हो. अब जो नए मोबाइल की खोज की जा रही है, उसमें बात करनेवाले व सुननेवाले एक-दूसरे को देख भी सकते हैं.

**चिट्ठी:** (मुस्कुराते हुए) इसलिए मैं तो यही कहती हूँ जो मिल जाए, जितना मिल जाए, उसी में खुश रहना सीखो. (मोबाइल और चिट्ठी की बातें सुनकर, टेलीफोन ने अपनी स्थिति को समझा और मुस्कुराकर दोनों को गले लगा लिया)

जैसे ही गले मिले तो मोबाइल पर रिंग टोन बज उठी- ‘‘जन्दगी इक सफर है सुहाना, यहाँ कल क्या हो किसने जाना".

(धीरे-धीरे पर्दा गिरता है.) (मंच पर नाटक करते समय अध्यापक की सहायता से टेलीफोन, मोबाइल व चिट्ठी के पहचान चिह्न चार्ट बना लें)

## लेखिका का परिचय:

सुरेखा शर्मा ‘शांति’ जी का जन्म 11 अगस्त 1956 को सफीदों (जींद) हरियाणा में हुआ. इनकी हिंदी में एम. ए., बी. एड की शिक्षा हुई है. ये हरियाणा प्रादेशिक हिंदी साहित्य सम्मेलन (प्रयाग) की संयुक्त मंत्री और अखिल भारतीय साहित्य परिषद की सदस्या रही हैं. इनकी प्रमुख रचनाएँ हैं- रिश्तों का अहसास; बाल कविता संग्रह– नन्ही कोंपल; बाल एकांकी- संग्रह आदि. अखिल भारतीय साहित्य परिषद, भोपाल, गुजरात, हरियाणा, अन्य कई संस्थाओं से वे पुरस्कार प्राप्त कर चुकी हैं.

**शब्दार्थ:**

सदी- युग
उदास- निराश, दुखी
मूँछ- ಮೀಸೆ, mustache
पूँछ- दुम, ಬಾಲ, tail
औकात- योग्यता
गुस्सा- क्रोध
माफी- क्षमा

छाती- सीना, chest
जुदाई- बिछड़ना
कसूर- दोष
धूम- वैभव, ठाटबाट
हाल- स्थिति
मुखड़ा- मुख, चेहरा
नाराज- आक्रोश
अग्रज- बड़ा भाई
आवाμज- ध्वनि
मजाल- सामर्थ्य, योग्यता
सलोना- सुंदर
सच- सत्य
वक्त- समय
चिट्ठी- पत्र
चौंकना- चकित होना
अफसोस- विषाद, दुख
दिलासा- सांत्वना
शाश्वत- स्थायी
खोज- शोध
जाँच- तलाश
सफर- यात्रा

## अभ्यास

**I. एक वाक्य में उत्तर लिखिए:**

1. ड्राइंग रूम के कोने में कौन पड़ा था?
2. टेलीफोन के पास अपना मोबाइल किसने रखा?
3. सब लोग किसे अपनी छाती से लगाये घूते हैं?
4. किसके मुखड़े पर धूल जमी है?
5. मोबइल का अग्रज कौन है?
6. किसको देखकर दोनों चौंक गए?
7. मोबाइल पर कौन-सी रिंग टोन बज उठी?

**II. दो- तीन वाक्यों में उत्तर लिखिए:**

1. टेलीफोन मन- ही- मन मोबाइल के बारे में क्या कहा?
2. टेलीफोन की बातें सुनकर मोबाइल ने क्या कहा?
3. पर्दे के पीछे से चिट्ठी ने क्या कहा?
4. चिट्ठी ने मुस्कुराते हुए क्या कहा?

**III. अन्य वचन रूप लिखिए:**

1. गलती- ________
2. बात- ________
3. चिट्ठी- ________

**IV. अन्य लिंग रूप लिखिए:**

1. भाई- ________
2. बूढ़ा- ________
3. मालकिन- ________
4. दादी- ________

**V. विलोम शब्द लिखिए:**

1. बहुत- ________
2. पास- ________
3. बड़ा- ________
4. सुंदर- ________
5. अग्रज- ________
6. अच्छा- ________
7. दोस्त- ________
8. सच- ________
9. समान ________
10. अंदर- ________
11. शाश्वत- ________

**VI. जोड़कर लिखिए:**

| | |
|---|---|
| 1. हमारी कोई | a. तुम्हारा ही राज था. |
| 2. इसमें हमारा | b. यह होना ही था |
| 3. सदियों से | c. बिल्कुल सच है. |
| 4. एक- न- एक दिन | d. पूछ नहीं रही. |
| 5. बात तुम्हारी | e. क्या कसूर है. |
| | f. क्या कर सकता है. |

**VII. शुद्ध शब्द चुनकर लिखिए:**

1. टेलीफोन – टेलिपोन – ठेलीपोन (यहाँ पहला शब्द सही है)
2. घुस्सा – गुस्सा - गुसा
3. मोबेल – मोबैल - मोबाइल
4. नाराज़ – नारज - नराज
5. उपदेस – उपादेस – उपदेश

**VIII. सही शब्द चुनकर खाली जगह भरिए:**

(एक- सा, राज, गिटर-पिटर, धू, पूछ)

1. सदियों से उसका एकच्छत्र _______ था.
2. चारों ओर तुम्हारी ही _______ मची हुई है.
3. याद रखना समय सदा _______ नहीं रहता.
4. सब तु पर ही _______ करने लगे.

**IX. कन्नड या अंग्रेजी में अनुवाद कीजिए:**

1. मुझसे कोई गलती हो गई क्या?
2. अपनी आवाज़ सुने महीनों बीत जाते हैं.

3. आज तुम मुझे उपदेश दे रहे हो.
4. लोग लिखना ही भूल गए.
5. तुम सत्य कह रही हो.

**X. निम्नलिखित वाक्यों में प्रयुक्त सर्वनाम शब्दों को रेखांकित कीजिए:**

1. तेरी औकात ही क्या है मेरे सामने?
2. मुझसे कोई गलती हो गई क्या?
3. आप तो मेरे अग्रज हैं.
4. अरे, यह आवाज़ तो दादी के बक्से से आ रही है.

## भाषा- ज्ञान

**`क्रिया'**

1. अली पुस्तक <u>पढ़ रहा है.</u>
2. बाहर बारिश <u>हो रही थी.</u>
3. लड़का पलंग से <u>गिर गया.</u>
4. चुन्नु <u>दौड़ रहा है.</u>

जिन शब्दों से किसी कार्य के करने या होने का पता चले, उन्हें क्रियाङ्क कहते हैं. क्रिया के दो भेद हैं- सकर्मक क्रिया और अकर्मक क्रिया. उदाहरण- पढ़ना, लिखना, खाना, खेलना आदि.

**I. निम्नलिखित वाक्यों में क्रिया शब्दों को भरिए:**

(सुने, मची, घूते, करोगे, गिर)

1. सब तुम्हें अपनी छाती से लगाए _______ हैं.
2. तुम क्या _______ ?
3. चारों ओर तुम्हारी ही धूम _______ हुई है.
4. अपनी आवाज़ _______ मुझे महीनों बीत जाते हैं.
5. मिट्टी मेरे सलोने मुख पर _______ जाए.

**II. जोड़कर लिखिए:**

| | |
|---|---|
| 1. कान से | a. देखते हैं |
| 2. आँख से | b. सोचते हैं |
| 3. नाक से | c. सुनते हैं |
| 4. दिमाग से | d. काम करते हैं |
| 5. हाथ से | e. सूँघते हैं |

**III. क्रिया शब्दों को ढूँढ़कर लिखिए:**

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| ना | र | गा | ना | फ |
| र | च | ख | ना | प |
| क | लि | ना | खा | ढ़ |
| म | सो | च | हँ | ना |
| दे | ख | ना | ग | स |

उदाहरण- गाना

**अध्यापन संकेत:**

1. विविध प्रकार की कंपनियों की मोबाइल और दूरदर्शन चैनलों की सूची छात्रों से बनवाएँ .
2. विविध प्रकार की चिट्ठियाँ और डाक टिकटों का संग्रह छात्रों से करवाएँ.

## पाठ- 10 अभिनव गीत- हरिशंकर कश्यप

इस कविता के द्वारा बच्चे जीने की कला सीख सकते हैं. कष्ट के समय में भी हँसते रहने और सबको सुख देते रहने की कला का परिचय दिलाना इस कविता का उद्देश्य है.

फूल सदा हँसते रहते हैं.
खिल-खिल कर झरते रहते हैं.

रंग-बिरंगी मोहक छवि से,
अपने अन्तर की सुगन्ध से,
तन से, मन से, निज जीवन से,
सब जग को सुरभित करते हैं.
फूल सदा हँसते रहते हैं.

रहो सदा सबसे हिल- मिल कर,
कष्ट सहो जीवन में हँस कर,
जियो सदा सबको सुख देकर,
फूल यही हमसे कहते हैं.
फूल सदा हँसते रहते हैं.

### कवि परिचय:

श्री हरिशंकर कश्यप हिंदी के प्रसिद्ध बाल साहित्यकार हैं. आपने बच्चों के लिए अत्यंत रोचक, मनोरंजक व ज्ञानवर्धक एकांकी, कविताएँ, कहानियाँ तथा जीवनियाँ लिखी हैं. आपकी कुछ प्रसिद्ध पुस्तकें हैं- फुलवारी, झरना, मेरे देश के महान बालक, मेरे देश के मंदिर, मेरे देश की महान नारियाँ, मेरे देश के ऋषि- मुनि, मेरे देश के संत- महात्मा, देश की आन पर, पूजा के फूल. आपकी रचनाओं के मूल तत्व राष्ट्रभक्ति, भारतीय धर्म और संस्कृति है.

**शब्दार्थ:**

अभिनव- नूतन, नया
फूल- पुष्प
छवि- शोभा
अन्तर- भीतर

तन- शरीर
निज- अपना
जग- संसार
झरना- गिरना
सुरभित- सुगंधित

## अभ्यास

**I. एक वाक्य में उत्तर लिखिए:**

1. फूल सदा कैसे रहते हैं?
2. फूल किस तरह झरते रहते हैं?
3. फूल की छवि कैसी होती है?

**II. दो- तीन वाक्यों में उत्तर लिखिए:**

1. फूल सब जग को किस रीति से सुरभित करते हैं?
2. फूल सदा हमसे क्या कहते हैं?
3. जीवन में कष्ट कैसे सहना चाहिए?

**III. नमूने के अनुसार कविता की पंक्तियों को गद्य में रूपांतरित कीजिए:**

**नमूना**: रहो सदा सबसे हिल-मिल कर
सदा सबसे हिल- मिल कर रहो.

1. कष्ट सहो जीवन में हँस कर, _______
2. जियो सदा सबको सुख देकर, _______

**IV. पद्यभाग पूर्ण कीजिए:**

फूल सदा _______ सुरभित करते हैं.

**V. नीचे लिखी पंक्तियों का भाव अपने शब्दों में लिखिए:**

कष्ट सहो जीवन में हँस कर,
जियो सदा सबको सुख देकर,
फूल यही हमसे कहते हैं.
फूल सदा हँसते रहते हैं.

**VI. कविता के आधार पर निम्नलिखित तालिका भरिए:**

| | **कीजिए** | **मत कीजिए** |
|---|---|---|
| नमूना: | सदा हँसते रहो | कभी उदास मत रहो. |
| 1. | | |
| 2. | | |
| 3. | | |

**VII. उदाहरण के अनुसार शब्दों को मिलाइए:**

| | |
|---|---|
| 1. गुलाब | a. काँटा |
| 2. सूर्यमुखी | b. कीचड़ |
| 3. चमेली | c. तेल |
| 4. कमल | d. सुगंध |

**VIII. मिलती- जुलती ध्वनिवाले शब्द लिखिए:**

**उदा:**

| **हँसते** | **झरते** | **डरते** | **पढ़ते** |
|---|---|---|---|
| 1. तन | | | |
| 2. हिल | | | |
| | | | |

| | | | |
|---|---|---|---|
| 3. कहते | | | |
| 4. कष्ट | | | |

**IX. पढ़िए और सही वाक्यों के सामने (सही) लगाइए:**

1. फूल सदा उदास रहते हैं. _______
   फूल सदा खुशी से रहते हैं. _______
   फूल सदा चिंता में रहते हैं. _______

2. हमेशा सबसे हिल-मिल कर रहो. _______
   हमेशा सबसे झगड़ा करके रहो. _______
   हमेशा सबसे भेद-भाव करके रहो. _______

3. सबको सदा दुख देकर जियो. _______
   सबको सदा पैसा देकर जियो. _______
   सबको सदा सुख देकर जियो. _______

**X. सही शब्दों से वाक्य पूरा कीजिए:**

(हिल- मिल, सुख, हँसते)

1. फूल सदा _______ रहते हैं.
2. रहो सदा सबसे _______ कर.
3. सदा सबको _______ देकर जीना.

**XI. सोचकर लिखिए:**

1. हम फूलों का उपयोग कैसे करते हैं?
2. किन्हीं दस फूलों के नाम और रंग लिखिए.
3. आपको कौन- सा फूल पसंद है और क्यों?
4. कागज से तरह- तरह के फूल बनाकर उसमें रंग भरिए.
5. देखे हुए किसी ‘फूल-प्रदर्शन' का संक्षेप में वर्णन कीजिए.

**अध्यापन संकेत:**

1. दूसरे राज्यों में उगनेवाले विभिन्न फूलों की जानकारी छात्रों को दें.

## पाठ- 11 वृक्षप्रेमी तिम्मक्का- संकलित



इस पाठ में 'सालुरदा तिम्मक्का' के अमूल्य पर्यावरण- प्रेम का परिचय दिया गया है, जिससे बच्चे पर्यावरण की रक्षा करने में अपना निष्ठापूर्ण सहयोग दे सकते हैं. सालुरदा तिम्मक्का का नाम आज कर्नाटक के कोने- कोने में व्याप्त है. कर्नाटक सरकार ने उन्हें इतने सारे पुरस्कारों से सम्मानित किया है कि समाज-सेवा के क्षेत्र में यह महिला एक मिसाल बन गयी है. इस आदर्श महिला के जीवन के बारे में हम कितना जानते हैं! आइए, ग्रामीण प्रदेश के गरीब परिवार में जन्म लेनेवाली एक अनपढ़ महिला के उदात्त व्यक्तित्व एवं कार्य का परिचय पावें-

तिम्मक्का का जन्म तुकूर जिला, गुब्बी तालुका में एक छोटे से गाँव कक्केनहल्ली में हुआ. उनके पिता चिक्करंगय्या और माता विजयम्मा थे. तिम्मक्का इनकी छः संतानों में से एक थी. तिम्मक्का के माँ- बाप मेहनत- मज़दूरी करते हुए अपना पेट पालते थे.

तिम्मक्का के पति का नाम बिक्कला चिक्कय्या था. वे भी अनपढ़ थे. रोज दूसरों के खेत में पसीना बहाकर काम किया करते थे. इस दंपति को एक- एक कौर के लिए कड़ी मेहनत करनी पड़ती थी. कमाई भी बहुत कम थी. यदि एक दिन मजदूरी नहीं करते तो उन्हें भूखे रहना पड़ता था.

तिम्मक्का निस्संतान थी. पति- पत्नी बच्चों के लिए तरस जाते थे. अंत में उन्होंने एक बच्चे को गोद लिया. दत्तक पुत्र के सगे माँ- बाप को लोगों की कटु निंदा सुननी पड़ी. उन्होंने अपने बेटे को वापस ले लिया. अपना दत्तक पुत्र खोकर तिम्मक्का बहुत दुःखी हुई. लेकिन सन् २००५ में उन्होंने बल्लूरु के उमेश बी.एन. को पुत्र के रूप में अपनाया जो अब उनकी देखभाल कर रहा है.



तिम्मक्का और चिक्कय्या दोनों ने निश्चय किया कि अपने आप को किसी धर्म- कार्य में लगा लें. उनके गाँव के पास ही श्रीरंगस्वामी का मंदिर था, जहाँ हर साल मेला लगता था. वहाँ आनेवाले जानवरों के लिए पीने के पानी का इंतज़ाम किया.

तिम्मक्का ने रास्ते के दोनों ओर पेड़ लगाने, सींचने, बढ़ाने की बात सोची. यह काम आसान नहीं था. फिर भी उन्होंने हुलिकल और कुदूर के बीच के चार कि.मी. के रास्ते के दोनों ओर बरगद के डाल लगाये. उन पेड़ों को भेड़- बकरियों से रक्षा करने की व्यवस्था की.

पहले साल दस, दूसरे साल पंद्रह और तीसरे साल में नब्बे पेड़ लगाये. उन्हें अपने बच्चों की तरह प्रे से पाला- पोसा. यह काम निरंतर दस सालों तक चलता रहा. पेड़ राहगीरों को छाया देने के साथ- साथ, पक्षियों के आश्रयधाम भी बन गए.

तिम्मक्का के जीवन में मुसीबत की घड़ियाँ शुरू हुइर्. तिम्मक्का के पति की तबीयत खराब हुई. बुरी हालत में चिक्कय्या चल बसे. तिम्मक्का अब अकेली पड़ गयी. फिर भी हिम्मत न हारी और अपने कार्य में तल्लीन रहीं.

तिम्मक्का ने अब तक ३०० से अधिक पेड़ लगाये हैं. अब हमारी कर्नाटक सरकार ने उन पेड़ों की रक्षा करने का बीड़ा उठाया है. तिम्मक्का को उनकी निष्ठा, त्याग तथा सेवा के लिए नाडोज पुरस्कार, राष्ट्रीय नागरिक पुरस्कार, इंदिरा प्रियदर्शिनी वृक्ष मित्र, वीर चक्र, कर्नाटक कल्पवल्ली, गाड़ फ्री फिलिप्स धैर्य पुरस्कार, विशालाक्षी परस्कार, डॉ.कारंत पुरस्कार, कर्नाटक सरकार के महिला और शिशु कल्याण विभाग के द्वारा सम्मान पत्र आदि अनेकानेक पुरस्कारों से अलंकृत किया गया है. तिम्मक्का जी सन् २०१२ में संपन्न प्रथम राष्ट्रीय पर्यावरण सम्मेलन की अध्यक्षा रहीं.

पर्यावरण संरक्षण के साथ-साथ तिम्मक्का अन्य सामाजिक कार्य भी कर रही हैं. अपने पति की याद में उन्होंने हुलिकल ग्राम में गरीबों की नि:शुल्क चिकित्सा के लिए एक अस्पताल के निर्माण कराने का संकल्प किया है. जो भी धनराशि पुरस्कार के रूप में

तिम्मक्का को मिली है, उसे वह सामाजिक कार्य तथा दीन-दुखियों की सेवा के लिए अर्पित कर रही हैं.

अपने जीवन में दर्द और तकलीफ उठाने के बावजूद सार्थक कार्य करनेवाली तिम्मक्का का व्यक्तित्व सबके लिए आदर्श है. सरकारी संसाधनो के अभाव में भी कोई एक व्यक्ति केवल अपनी निष्ठा व श्रद्धा की बदौलत किस तरह सामाजिक कार्य के लिए स्वयं को समर्पित कर सकता है, इसके लिए एक अत्युत्तम निदर्शन हैं तिम्मक्का.

**टिप्पणी:**



**सालुरदा तिम्मक्का:**

तिम्मक्का ने अपने जीवन काल में बहुत सारे पेड़ लगाकर उनकी देख- रेख की है. कतारों में शोभायमान बरगद के पेड़ लगाने के कारण वे सालुरदा तिम्मक्का नाम से जानी जाती हैं.

**शब्दार्थ:**

मिसाल-उदाहरण
कौर-निवाला
मेहनत-परिश्रम
इंतज़ाम-प्रबंध, व्यवस्था
तरसना-तड़पना, बेचैन रहना
राहगीर-पथिक, यात्री

मुसीबत-विपत्ति
तबीयत-स्वास्थ्य
तकलीफ-कष्ट
बदौलत-द्वारा, कृपा से

**मुहावरों का अर्थ:**

1. पसीना बहाना = परिश्रम करना

2. हिम्मत न हारना = धीरज रखना

3. बीड़ा उठाना = जिम्मेदारी लेना

## अभ्यास

**I. एक वाक्य में उत्तर लिखिए:**

1. गुब्बी तालुका (तहसील) किस जिले में स्थित है?
2. तिम्मक्का के माँ- बाप अपना पेट कैसे पालते थे?
3. चिक्कय्या क्या काम करते थे?
4. एक दिन चिक्कय्या और तिम्मक्का ने मज़दूरी नहीं की तो परिणाम क्या होता था?
5. जानवरों के लिए तिम्मक्का दंपति ने क्या इंतज़ाम किया?
6. तिम्मक्का दंपति ने बरगद के डाल कहाँ लगाये?
7. पर्यावरण संरक्षण के साथ तिम्मक्का और कौन सा काम कर रही हैं?
8. तिम्मक्का दीन- दुखियों की सेवा के लिए क्या समर्पित कर रही हैं?

**II. दो- तीन वाक्यों में उत्तर लिखिए:**

1. तिम्मक्का दंपति किस प्रकार के धर्म- कार्य में लग गये ?
2. तिम्मक्का ने बरगद के डालों को कैसे पाला- पोसा ?
3. तिम्मक्का के जीवन में कैसी मुसीबत आ गई?
4. तिम्मक्का ने क्या संकल्प किया है?

**III. रिक्त स्थान भरिए:**

1. तिम्मक्का का जन्म ________ गाँव में हुआ था.
2. तिम्मक्का के माँ-बाप ________ करते हुए अपना पेट पालते थे.
3. तिम्मक्का के पति का नाम ________ था.
4. उनके गाँव के पास ________ का मंदिर था.
5. तिम्मक्का ने पेड़ों को ________ से रक्षा करने की व्यवस्था की.

**IV. वाक्य मे प्रयोग कीजिए:**

1. मिसाल-
2. मेहनत- मज़दूरी-
3. पसीना बहाना-
4. धर्म- कार्य-
5. तबीयत-
6. मुसीबत-

**V. कन्नड या अंग्रेजी में अनुवाद कीजिए:**

1. अपना दत्तक पुत्र खोकर तिम्मक्का बहुत दुःखी हुई.
2. उन्हें अपने बच्चों की तरह प्रेम से पाला- पोसा.
3. तिम्मक्का के जीवन में मुसीबत की घड़ियाँ शुरू हुई.
4. तिम्मक्का ने अब तक 300 से भी अधिक पेड़ लगाये हैं.
5. पर्यावरण संरक्षण के साथ- साथ तिम्मक्का सामाजिक कार्य भी कर रही हैं .

**VI. पर्यायवाची शब्द लिखिए:**

1. हिम्मत- ________ ________
2. पानी- ________ ________
3. पेड़- ________ ________
4. पक्षी- ________ ________
5. महिला- ________ ________

6. तबीयत- _______ _______

**VII.विलोम शब्द लिखिए:**

1. जन्म X _______
2. आसान X _______
3. गरीब X _______
4. अपना X _______
5. छोटे X _______

**VIII. सार्थक वाक्य बनाइए:**

1. चिक्करंगय्या पिता विजयम्मा माता थे उनके और.
2. एक थी तिम्मक्का से में छः संतानों इनकी.
3. मुसीबत की घड़ियाँ जीवन में तिम्मक्का के शुरू हुई.

**IX. अनेक शब्दों के लिए एक शब्द लिखिए:**

1. जो पति- पत्नी हो- _______
2. जिसकी कोई संतान न हो- _______
3. राह पर चलनेवाला- _______
4. जो पढ़ा- लिखा न हो- _______

**X. जोड़कर लिखिए:**

| | |
|---|---|
| 1. फूला न समाना | a. निश्चिंत रहना |
| 2. घोड़े बेचकर सोना | b. वश में रखना |
| 3. उँगली पर नचाना | c. होश आना |
| 4. आँखें खुलना | d. नष्ट करना |
| 5. आग बबूला होना | e. अत्यंत प्रसन्न होना |
| | |

| | |
|---|---|
| | f. अत्यंत क्रोधित होना |

**XI. तिम्मक्का के जीवन के घटना- क्रमानुसार वाक्य लिखिए:**

1. जानवरों के लिए उन्होंने पीने के पानी का इंतज़ाम किया.
2. तिम्मक्का के जीवन में मुसीबत की घड़ियाँ शुरू हुईं .
3. तिम्मक्का के पति का नाम बिक्कला चिक्कय्या था.
4. पेड़ों को भेड़- बकरियों से रक्षा करने की व्यवस्था की.
5. पर्यावरण-संरक्षण के साथ- साथ तिम्मक्का अन्य सामाजिक कार्य भी कर रही हैं.

**XII. रेखांकित कारकों का नाम लिखिए:**

1. तिम्मक्का **का** नाम आज कर्नाटक के कोने-कोने में व्याप्त है. (यहाँ का रेकंकित शब्द है)
2. वे दूसरों **के** खेत में पसीना बहाकर, काम किया करते थे. (यहाँ **के** रेकंकित शब्द है)
3. दत्तक पुत्र के सगे माँ-बाप **को** निंदा सुननी पड़ी. (यहाँ **को** रेकंकित शब्द है)
4. गाँव **के** पास ही श्रीरंगस्वामी का मंदिर था. (यहाँ **के** रेकंकित शब्द है)

**अध्यापन संकेत:**

1. पेड़- पौधों की रक्षा करनेवाले अन्य पर्यावरण प्रेमियों के बारे में जानकारी प्राप्त करने के लिए छात्रों को प्रेरणा दें.

## पाठ- 12 हरा घोड़ा-संकलित

बच्चे बीरबल की चतुराई का परिचय प्राप्त करते हैं.



एक दिन बादशाह अकबर घोड़े पर शाही बाग में घूने गये. उनके साथ मंत्री बीरबल थे. चारों ओर हर- भरे वृक्ष और हरी- हरी घास देखकर अकबर बहुत खुश हुए. उन्हें लगा कि बगीचे में सैर करने के लिए घोड़ा भी हरे रंग का ही होना चाहिए.

उन्होंने बीरबल से कहा- बीरबल, मुझे हरे रंग का घोड़ा चाहिए. तुम मुझे सात दिन में हरे रंग का घोड़ा ला दो. यदि तुम हरे रंग का घोड़ा न ला सके तो हमें अपनी शक्ल मत दिखाओ. अकबर और बीरबल दोनों को यह मालूम था कि हरे रंग का घोड़ा तो होता ही नहीं है, लेकिन अकबर को बीरबल की परीक्षा लेनी थी.

दरअसल इस प्रकार के अटपटे सवाल करके वे चाहते थे कि बीरबल अपनी हार स्वीकार कर लें और कहें- ‘‘जहाँपनाह! मैं हार गया". मगर बीरबल भी अपने जैसे एक ही थे. बीरबल हर सवाल का सटीक उत्तर देते थे कि बादशाह अकबर को मुँह की खानी पड़ती थी.



बीरबल हरे रंग के घोड़े की खोज के बहाने सात दिन तक इधर-उधर घूते रहे. आठवें दिन वे दरबार में हाजर हुए और बादशाह से बोले- ‘‘जहाँपनाह! मुझे हरे रंग का घोड़ा मिल गया है. बादशाह को आश्चर्य हुआ, उन्होंने कहा- ‘‘जल्दी बताओ कहाँ है हरा घोड़ा?” बीरबल ने कहा- ‘‘जहाँपनाह! घोड़ा तो आपको मिल जाएगा, मैंने बड़ी मुश्किल से उसे खोजा है, मगर उसके मालिक ने दो शर्तें रखी हैं.

बादशाह ने कहा- ‘‘क्या शर्तें हैं"?

‘‘पहली शर्त तो यह है कि घोड़ा लेने के लिए आपको स्वयं जाना चाहिए".

यह तो बड़ी आसान शर्त है. दूसरी शर्त क्या है?

घोड़ा खास रंग का है, इसलिए उसे लाने का दिन भी खास ही होगा. उसका मालिक कहता है कि सप्ताह के सात दिनों के अलावा किसी भी दिन आकर उसे ले जाओ.

अकबर इसका मतलब समझ नहीं पाये. वे बीरबल का मुँह देखते रह गये.

बीरबल ने हँसते हुए कहा- ‘‘जहाँपनाह! हरे रंग का घोड़ा लाना हो, तो उसकी शर्तें भी माननी ही पड़ेगी".

तब अकबर को मालूम हो गया कि उन्होंने बीरबल को उल्लू बनाना चाहा था, लेकिन अब वे खुद उसके जाल में फँस गये थे.

अकबर खिलखिलाकर हँस पड़े. बीरबल की चतुराई से वे खुश हुए. समझ गये कि बीरबल को मूर्ख बनाना सरल नहीं है.

**शब्दार्थ:**

बादशाह- सम्राट, चक्रवर्ती

शाही- बादशाहों का
बाग- उद्यान, बगीचा
शाही बाग- राजोद्यान
वृक्ष- पेड़
घास- तिनका
सैर- भ्रण, घूना-फिरना
शक्ल- मुख, चेहरा
अटपटा- टेढ़ा, अनियमित
जहाँपनाह- बादशाहों के लिए संबोधन
सटीक- बिल्कुल ठीक
मुश्किल- कठिन
खोज- तलाश
आसान- सरल
खास- विशेष
सप्ताह- हफ्ता (सात दिन)
खिलखिलाना- जोर से हँसना
मुँह की खाना- अनादृत होना, अपनी दुर्दशा कराना
उल्लू बनाना- मूर्ख बनाना
जाल में फँसाना- वश में करना.

## अभ्यास

### I. एक वाक्य में उत्तर लिखिए:

1. अकबर कहाँ घूने गये थे?
2. अकबर क्यों खुश हुए?
3. अकबर ने बीरबल को क्या लाने के लिए कहा?
4. अकबर और बीरबल दोनों को क्या मालूम था?
5. बीरबल कितने दिनों तक घूमते रहे?
6. घोड़े के मालिक की कितनी शर्तें थीं?
7. अकबर बीरबल को क्या बनाना चाहते थे?

### II. दो- तीन वाक्यों में उत्तर लिखिए:

1. अकबर ने बीरबल से शाही बगीचे में घूमते समय क्या कहा?
2. बीरबल ने अकबर से आठवें दिन क्या कहा?
3. बीरबल के अनुसार घोड़े के मालिक की दो शर्तें क्या थीं?
4. अंत में अकबर क्या समझ पाये?

**III. नीचे दिये गये कथन किसके हैं?**

**उदा: ‘‘मुझे हरे रंग का घोड़ा चाहिए''. उत्तर: अकबर**

1. ‘‘जहाँपनाह! मुझे हरे रंग का घोड़ा मिल गया है". ________
2. ‘‘जल्दी बताओ कहाँ है हरा घोड़ा"? ________
3. ‘‘जहाँपनाह! हरे रंग का घोड़ा लाना हो तो उसकी शर्तें भी माननी पड़ेंगी"________

**IV. नीचे लिखे वाक्यों को पढ़िए और प्रश्नों का उत्तर लिखिए:**

‘‘जहाँपनाह! मुझे हरे रंग का घोड़ा मिल गया है".

‘‘जहाँपनाह! घोड़ा तो आपको मिल जाएगा. मैने बड़ी मुश्किल से उसे खोजा है, मगर उसके मालिक ने दो शर्तें रखी हैं".

‘‘घोड़ा खास रंग का है, इसलिए उसे लाने का दिन भी खास ही होगा. उसका मालिक कहता है कि सप्ताह के सात दिनों के अलावा किसी दिन आकर उसे ले जाओ".

‘‘जहाँपनाह! हरे रंग का घोड़ा लाना हो, तो उसकी शर्तें भी माननी ही पड़ेंगी"

1. घोड़े का रंग कैसा था?
2. बीरबल ने घोड़े को कैसे खोजा था?
3. किसकी शर्तें माननी पड़ती थी?

**V. नीचे लिखे गये शब्दों का शुद्ध रूप लिखिए:**

1. साही- ________
2. व्रक्ष- ________
3. मझे- ________

4. यदी- ________
5. दरसल- ________
6. सटिक- ________
7. मुस्किल- ________

1. **शब्द और अर्थ का मिलान कीजिए:**

| | |
|---|---|
| 1. बाग | a. पण |
| 2. घास | b. मुख्य |
| 3. शक्ल | c. तलाश |
| 4. खोज | d. सरल |
| 5. आसान | e. मुख |
| 6. खास | f. तृण |
| 7. शर्त | g. उद्यान |

**VII. नमूने के अनुसार शब्द बनाइए:**

1. टीक- सटीक
2. चेत- ________
3. जग- ________
4. तर्क- ________
5. चित्र- ________

**VIII. विरुद्धार्थक शब्द लिखिए:**

1. दिन X ________
2. बहुत X ________
3. हार X ________
4. बड़ा X ________
5. आगे X ________

**IX. अन्य लिंग शब्द लिखिए:**

1. बादशाह- ________
2. राजा- ________
3. पिता- ________
4. भाई- ________

**X. नमूने के अनुसार वाक्य बदलकर लिखिए:**

अकबर घोड़े पर शाही बाग में घूमते हैं.
अकबर घोड़े पर शाही बाग में घूम रहे हैं.

1. अकबर को बहुत आनंद आता है.
2. अकबर बीरबल की परीक्षा करते हैं.
3. हरे रंग का घोड़ा मिलता है.
4. बीरबल खोजता है.

**XI. सही शब्द चुनकर वाक्य पूरा कीजिए:**

(मुँह की खानी, शाही, हार, हरे, दोनों)

1. अकबर घोड़े पर ________ बाग में घूमने गये.
2. बीरबल मुझे ________ रंग का घोड़ा चाहिए.
3. अकबर और बीरबल ________ को मालूम था.
4. अकबर को ________ पड़ती थी.
5. बीरबल अपनी ________ स्वीकार कर लें.

**XII. कन्नड या अंग्रेजी में अनुवाद कीजिए:**

1. हरी- हरी घास देखकर अकबर को बहुत संतोष हुआ.
2. अकबर को बीरबल की परीक्षा लेनी थी.
3. मुझे हरे रंग का घोड़ा मिल गया है.
4. उसके मालिक ने दो शर्तें रखी हैं.

5. अकबर इसका मतलब समझ नहीं पाये.

भाषा ज्ञान

## ‘कहावतें या लोकोक्तियाँ’

जीवन के कोई अनुभव- तथ्य को प्रकट करनेवाले स्वतंत्र वाक्यांश को कहावत या लोकोक्ति कहते हैं.

**जैसे:**

| क्र. सं. | कहावत | अर्थ |
|---|---|---|
| 1. | एक अनार सौ बीमार | चीज़ कम, माँग अधिक |
| 2. | जैसी करनी वैसी भरनी | कार्य के हिसाब से फल मिलना |
| 3. | एक और एक ग्यारह | एकता में शांति होती है |
| 4. | अधजल गगरी छलकत जाये | ज्ञान कम होने पर भी दिखावा करना |

**1. इन मुहावरों का अर्थ समझिए:**

1. मुँह की खाना- बुरी तरह हारना
2. उल्लू बनाना- मूर्ख बनाना
3. जाल में फँसाना- वश में करना
4. अक्ल का दुश्मन- मूर्ख/ बुद्धिहीन

**कुछ अन्य उदाहरण:**

1. कमर कसना- तैयार होना
2. टाँग अड़ाना- रुकावट डालना
3. किस्मत खुलना- भाग्य चमकना
4. भांडा फोड़ना- पोल खोलना

**अध्यापन संकेत:**

1. तेनालीराम की चतुराई से संबंधित एक घटना सुनाएँ.
2. बंदर-टोपीवाला- पेड़- टोपी-इन शब्दों को पढ़कर छात्रों के मन में कुछ बातें आयी होंगी. इन शब्दों की सहायता से एक छोटी- सी कहानी की रचना करवाएँ.

## पाठ- 13 चुंबक है धरती हमारी- संकलित

प्रस्तुत कविता में बताया गया है कि न्यूटन ने पेड़ से गिरते सेब को देखा और खोज-बीन करके पता लगाया कि धरती में चुंबकीय गुण होता है.



एक युवक था बुद्धिमान,
आइµजक न्यूटन उसका नाम.
एक दिन बैठा बगीचे में,
डूबा गहरी सोच में,
पेड़ से गिरा एक सेब लाल,
सेब उठाया, पेड़ को देखा
ऊपर देखा, नीचे देखा,
सेब को उसने फिर से फेंका
सेब आया फिर से नीचे,
देख-देख कर लगा सोचने,
आखिर यह गिरा क्यों नीचे?
सोच-सोच कर पता लगाया,
खोज-बीनकर यह समझाया,
चुंबक बनकर धरती हमारी,
खींचे वस्तुएँ अपनी ओर सारी,
बच्चो! यही है गुण धरती का,
याद रखो तु नाम न्यूटन का.

**शब्दार्थ:**

1. गहरी- गंभीर,
2. खोज- बीन करना- किसी चीज़ के बारे में पता लगाना,
3. चुंबक- अपनी ओर खींचनेवाली धातु, गुण- विशेषता,
4. हुनर; बुद्धिमान- समझदार, ढूँढ़- खोज.

## अभ्यास

**I. एक वाक्य में उत्तर लिखिए:**

1. युवक कैसा था?
2. युवक का क्या नाम था?
3. पेड़ से क्या गिरा?
4. युवक कहाँ बैठा था?

**II. दो- तीन वाक्यों में उत्तर लिखिए:**

1. पेड़ से गिरे सेब को देखकर न्यूटन ने क्या सोचा?
2. सेब ऊपर से नीचे क्यों गिरा? न्यूटन ने खोज- बीन करके क्या समझाया?

**III. विलोम शब्द लिखिए:**

1. सगुण X _______
2. धरती X _______
3. दिन X _______
4. ऊपर X _______
5. आखिर X _______
6. पता X _______

**IV. अन्य वचन रूप लिखिए:**

1. पेड़- ________
2. वस्तु- ________
3. बच्चा- ________

**V. नमूने के अनुसार अन्य लिंग शब्द लिखिए:**

**उदा:** बेटा- बेटी

1. बच्चा- ________
2. लड़का- ________
3. चाचा- ________

**उदा:** शेर- शेरनी

1. मोर- ________
2. ऊँट- ________
3. विद्यार्थी- ________

**VI. जोड़कर लिखिए:**

| **अ** | **ब** |
|---|---|
| 1. चुंबक बनकर | a. नाम न्यूटन का |
| 2. खींचे वस्तुएँ | b. गुण धरती का |
| 3. बच्चो! यही है | c. धरती हमारी |
| 4. याद रखो तुम | d. अपनी ओर सारी |

**VI. खाली जगह भरिए:**

1. सेब आया ________ से नीचे.
2. आखिर यह ________ क्यों नीचे?
3. सोच– सोचकर ________ लगाया.
4. खोज-बीनकर यह ________ .

**VII. वाक्यों को सही क्रम से लिखिए:**

1. एक था युवक बुद्धिमान.
2. सेब से गिरा पेड़ एक लाल.
3. फिर फेंका से को सेब उसने.
4. कर देख- देख लगा सोचने.
5. कर लगाया सोच- सोच पता.

**अध्यापन संकेत:**

1. न्यूटन जैसे वैज्ञानिकों के बारे में जानकारी दें.

## पाठ 14 जीवन धात्री- वर्षा- संकलित

**छात्र पानी के उपयोग और लाभ से परिचित होते हैं.**

जीवन के लिए पानी अनिवार्य है. पानी के स्रोत अनेक हैं- नदी, नाला, सागर आदि. इन सबका कारण है वर्षा. समुद्र, झील, तालाब और नदियों का पानी सूरज की गर्मी से बाष्प बनकर ऊपर उठता है. इस बाष्प से बादल बनते हैं.



ये बादल जब ठंडी हवा से टकराते हैं तो इनमें रहनेवाले बाष्प के कण पानी की बूँदें बन जाते हैं. बूँदोंवाले बादल भारी होकर जब धरती की आकर्षण शक्ति से खींचे जाते हैं, तब वर्षा के रूप में बरस जाते हैं. इस प्रकार धरती से बादल और बादल से धरती तक बाष्प की यात्रा बहुत रोचक है.



एशिया में युरोप की तरह बारह महीने वर्षा नहीं होती. मानसूनी हवाएँ वर्षा लाती हैं. सर्दी- गर्मी की ऋतुओं में वर्षा आमतौर पर कम होती है. इसलिए लोग वर्षा ऋतु की प्रतीक्षा करते हैं. अगर वर्षा नहीं होती तो अकाल पड़ता है. खेत सूख जाते हैं और गाय, बैल आदि मरने लगते हैं. जब बहुत ज़्यादा वर्षा होती है तो नदियाँ अपने किनारों को तोड़कर बहने लगती हैं. इसको बाढ़ कहते हैं. वर्षा का जल साफ और शुद्ध जल का सबसे अच्छा स्रोत है.



वर्षा किसानों के लिए वरदान है. वह सभी लोगों के लिए पीने के पानी का मूल साधन है. संसार के सभी जीव- जंतुओं के लिए पानी अत्यंत आवश्यक है. पानी के बिना कोई भी कार्य नहीं किया जा सकता, जैसे साफ- सफाई, नहाना- धोना, सिंचाई- बुवाई आदि. इस तरह वर्षा जन-जीवन के लिए अत्यंत उपयोगी है.



जहाँ वर्षा नहीं, वहाँ जीवन नहीं.

**शब्दार्थ:**

मूल- आधार
नाला- पानी बहने का पतला- सा मार्ग, छोटी नदी
झील- प्राकृतिक जलाशय
तालाब- पानी का बड़ा कुंड, पोखरा
कण- बहुत छोटा टुकड़ा
बाष्प- भाप
आमतौर पर- साधारणतया
बरसना- आकाश से जल का गिरना
वर्षा- बरसात, बारिश
प्रतीक्षा- इंतजार
अकाल- सूखा
किनारा- नदी या जलाशय का तट
स्रोत- मूलाधार

## अभ्यास

**I. एक वाक्य में उत्तर लिखिए:**

1. जीवन के लिए क्या अनिवार्य है?
2. पानी के स्रोत कौन- कौन- से हैं?
3. मानसून की हवाएँ क्या लाती हैं?
4. वर्षा नहीं होती तो क्या होता है?
5. शुद्ध जल का स्रोत क्या है?

**II. दो- तीन वाक्यों में उत्तर लिखिए:**

1. बादल कैसे बनते हैं?
2. हवा में रहनेवाले बाष्प से पानी की बूँदें कैसे बनती हैं?
3. अकाल से क्या- क्या हानियाँ होती हैं?
4. वर्षा कब होती है?

5. वर्षा नहीं होती तो क्या होता है?
6. बाढ़ किसे कहते हैं?

**III. शब्द और अर्थ का मिलान कीजिए:**

| | |
|---|---|
| 1. पेय | a. इंतजार |
| 2. भारी | b. वजनदार |
| 3. प्रतीक्षा | c. जमीन |
| 4. खते | d. पीने की चीज़ |

**IV. नमूने के अनुसार शब्द बनाइए:**

1. गति- दुर्गति
2. गंध- ________
3. गुण- ________
4. भाग्य- ________

**V. नमूने के अनुसार विलो शब्दों को जोड़िए:**

| | |
|---|---|
| 1. सूखा | a. नीचे |
| 2. ऊपर | b. गर्मी |
| 3. अच्छी | c. गीला |
| 4. सर्दी | d. बाहर |
| 5. अंदर | e. बुरी |

**VI. नमूने के अनुसार एक साथ आनेवाले शब्दों को लिखिए:**

**नमूना: नदी- नाला**

1. खाना- ________
2. पशु- ________
3. पेड़- ________
4. रोना- ________

**VII. नमूने के अनुसार प्रेरणार्थक क्रिया रूप लिखिए:**

**नमूना: खींचना खिंचाना**

1. सीखना- ________
2. पीटना- ________
3. सीना- ________
4. पीना- ________

**VIII. नमूने के अनुसार अन्य वचन रूप लिखिए:**

**नमूना: पहाड़– पहाड़**

1. पेड़ ________
2. शेर ________
3. वचन ________

**नमूना: बच्चा- बच्चे**

1. बेटा ________
2. बछड़ा ________
3. लड़का ________

**IX. वाक्यों में प्रयोग कीजिए:**

1. ऊपर उठना: ________
2. बादल बनना: ________
3. टकराना: ________

4. खींचना: ________
5. रोचक: ________
6. प्रतीक्षा: ________

## X. सूची बनाइए:

वर्षा पानी का मूल है. वर्षा अधिक होने पर भी हानियाँ होती हैं और वर्षा न होने पर भी हानियाँ होती हैं. इन हानियों की सूची बनाइए:

1. अधिक वर्षा से होनेवाली हानियाँ ________
2. वर्षा न होने से होनेवाली हानियाँ ________

## XI. वर्गों में से पालतू जानवर और जंगली जानवारों के नाम ढूँढ़कर नीचे लिखिए:

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| हा | थी | बि | ल्ली | घो | ड़ा |
| ब | क | री | भे | ड़ि | न्या |
| ________ | लो | भा | ड़ | गा | बा |
| शे | म | लू | बै | य | घ |
| र | ड़ी | ______ | ल | कु | त्ता |

पालतू जानवर- बिल्ली, ________
जंगली जानवर- शेर, ________

## XII. उत्तर लिखिए:

1. अधिक वर्षा के कारण पानी नदियों के किनारों को तोड़कर बाहर बहने लगता है, तो उसे बाढ़ कहते हैं; पर वर्षा न होने पर खेत सूख जाते हैं, तो उसे क्या कहते हैं?
2. शुद्ध पानी पीने से आदमी स्वस्थ रहता है. गंदा पानी पीने से आदमी को कौन- सी बीमारियाँ होती हैं?
3. नदी के पानी का उपयोग किस- किस के लिए होता है?

भाषा ज्ञान

**‘प्रेरणार्थक क्रिया’**

रीना नौकरानी से कमरा साफ करवाती है. अध्यापक छात्र से पाठ पढ़वाते हैं. जिस क्रिया को कर्ता स्वयं न करके दूसरे को करने की प्रेरणा देता है, उसे ‘प्रेरणार्थक क्रियाङ्क कहते हैं.

**प्रेरणार्थक क्रिया के दो रूप हैं.**

1. **प्रथम प्रेरणार्थक क्रिया**

**जैसे:** माँ परिवार के लिए भोजन बनाती है. (यहाँ **बनाती है** रेकंकित शब्द है)

i. रानी बेटे को खाना खिलाती है. (यहाँ खिलाती है रेकंकित शब्द है)
ii. अध्यापक कविता लिखते हैं. (यहाँ लिखते हैं रेकंकित शब्द है)

**2. द्वितीय प्रेरणार्थक क्रिया**

**जैसे:** माँ पुत्री से भोजन बनवाती है. (यहाँ बनवाती है रेकंकित शब्द है)

i. रानी राधा से बेटे को खिलवाती है. (यहाँ खिलवाती है रेकंकित शब्द है)
ii. अध्यापक छात्र से कविता लिखवाते हैं. (यहाँ लिखवाते हैं रेकंकित शब्द है)

**I. निम्न क्रिया शब्दों के प्रेरणार्थक रूप लिखिए:**

**उदा:**

| **करना** | **कराना** | **करवाना** |
|---|---|---|
| रोना | | |
| चलना | | |
| जगना | | |
| देना | | |
| पढ़ना | | |

**II. निम्न वाक्यों में प्रथम प्रेरणार्थक रूप का प्रयोग कीजिए:**

1. हमें राजू को शहर में ________ है. (घूम)
2. बच्चों को खेल ________ है. (सीख)
3. रेणु को आज रात जल्दी ________ है. (सोना)
4. त्योहार के लिए नए कपड़े ________ है. (देना)
5. बूढ़ों को ________ है. (खाना)

**III. निम्नलिखित द्वितीय प्रेरणार्थक क्रियाओं से उचित वाक्य बनाइए:**

1. बनवाना
2. खिंचवाना
3. करवाना
4. लगवाना
5. लिखवाना

**अध्यापन संकेत:**

1. वर्षा के पानी के संरक्षण की जानकारी दें.
2. कक्षा में पानी के विभिन्न उपयोगों की चर्चा करवाएँ.
3. सागर से होनेवाले पाँच लाभ लिखवाएँ.

## पाठ- 15 भारतीय त्योहार- संकलित

**इस पाठ के द्वारा बच्चे भारतीय संस्कृति और आचार- विचार से परिचित होते हैं.**

समस्त विश्व में भारत ही एक ऐसा देश है, जहाँ पर्व एवं त्योहारों का सिलसिला वर्ष भर चलता रहता है. भारतीय जनजीवन में इन धार्मिक उत्सवों और त्योहारों का महत्व है. मकर संक्रांति, बैसाखी, दशहरा, दिवाली, युगादि, ओणम, विशु, क्रिसमस, रमμजान इत्यादिऐसे ही त्योहार हैं. कुछ त्योहारों का परिचय इस पाठ में दिया जा रहा है-

**मकर संक्रांति:**



मकर संक्रांति प्रत्येक वर्ष जनवरी महीने में पूरे भारत, विशेषतः दक्षिण भारत में मनाया जाता है. संक्रांति को फसल की कटाई का त्योहार भी कहा जाता है. इस त्योहार को घर- घर में सुख, संपत्ति के संकेत के रूप में मनाया जाता है. युगों से ऐसा माना जा रहा है कि इसी दिन से उत्तरायण पुण्यकाल प्रारंभ होता है. इस दिन सूर्य मकर राशि में प्रवेश करता है. यह विश्वास है कि उत्तरायण में देह त्याग करनेवाले व्यक्ति जन्म- मरण के चक्र से मुक्त हो जाते हैं. महाभारत के भीष्म पितामह कुरुक्षेत्र के युद्ध में घायल होने पर भी इसी दिन की प्रतीक्षा करते रहेऔर सूर्य के मकर राशि में प्रवेश करते ही उन्होंने अंतिम साँस ली.

**बैसाखी:**



यह त्योहार पंजाब में मनाया जाता है. पंजाबी इसे नये साल का प्रारंभ मानते हैं. इसे नई फसल का त्योहार भी माना जाता है. इस अवसर पर खेत हरे- भरे दिखाई पड़ते हैं और रबी फसल कटाई के लिए तैयार रहती है. इस कारण गाँवों के किसान खुशी और उमंग से भर जाते हैं. इसीलिए इस पर्व को उत्सव के रूप में मनाते हैं. इस त्योहार के दिन सब मिलकर ओजपूर्ण भांगड़ा और गिद्धा नृत्य करते हैं.

इस दिन सभी लोग परंपरागत वस्त्र पहनते हैं. ताज़े गेहूँ के आटे की रोटी, देसी घी और गुड़ खाते हैं. उत्सवाग्नि जलाकर उसके चारों ओर नाचते हैं.

**विशुः**



केरल में नव वर्ष के आरंभ को विशु त्योहार के रूप में मनाया जाता है. 'विशुकानो' अर्थात् शुभ दृश्य के अवलोकन की प्रथा इस नववर्ष के उत्सव का महत्वपूर्ण अंग होती है. अक्षत, नये वस्त्र, ताम्बूल- पत्र, सुपारी, दर्पण, फूल, सिक्का आदि समृद्धि के सूचक पदार्थों को कांसे के बर्तन में रखा जाता है, जिसे 'कनि' कहते हैं. परिवार की सबसे बड़ी सदस्या

‘कनि’ की व्यवस्था विशु की पूर्व रात ही करती है. केरल के लोगों का विश्वास है कि विशु के दिन जो सबसे पहले इसे देखता है, उसके लिए नव वर्ष मंगलकारी हो जाता है.

**क्रिसमस:**



पूरे विश्व में ईसाई समुदाय द्वारा क्रिसमस त्योहार बड़ी धूम-धाम से मनाया जाता है. हर साल २५ दिसंबर को इस त्योहार पर गिरजाघर जाकर ईसाई सामूहिक प्रार्थना में भाग लेते हैं. इस अवसर पर गाये जानेवाले गीतों को ‘क्रिसमस कैरॅल्स’ कहते हैं. बर्फीली सर्दियों में भी हरे- भरे रहनेवाले क्रिसमस पेड़ को इस अवसर पर सजाया जाता है. एक बार महारानी विक्टोरिया के पति राजकुमार एलबर्ट ने अपने महल विंडसर कॉसल में कैंडीज, फल और छोटे तोहफों से एक बहुत बड़े क्रिसमस ट्री को सजाया था. तब से यह परंपरा चल पड़ी.

**रमजान:**



रमजान मुसलमानों का पवित्र त्योहार है. रमजान के महीने में मुसलमान तीस दिन का 'रोजा' रखते हैं. 'रोजा' का मतलब है उपवास का व्रत. मुसलमान मानते हैं कि सूर्योदय के पहले और सूर्यास्त के बाद ही खाना खाया जा सकता है और इस बीच खाने- पीने की क्रिया को बंद रखना चाहिए. इस तरह ३० दिनों तक उपवास करने के बाद रमजान त्योहार को बड़ी धूम-धाम से मनाया जाता है. सभी मुसलमान बंधु मसजिद जाते हैं, नमाज पढ़ते हैं और मिठाई बाँटकर परस्पर गले मिलते हैं. यह त्योहार भाईचारे की भावना और आपसी बंधुत्व का प्रतीक है. भारत में मनाये जानेवाले ये सभी त्योहार हर्ष और उल्लास, सुख और आनंद के पर्व हैं. इनको हम अपने देश की सांस्कृतिक धरोहर कह सकते हैं.

**शब्दार्थ:**

विश्व- संसार, जगत्;
त्योहार- पर्व,
सिलसिला- क्रम,
प्रतीक्षा- इंतजार,
उमंग- उल्लास,
परंपरा- पुराने समय से चला आता हुआ क्रम,
गुड़- पकाकर जमाया हुआ ईख का रस,
कांसा- एक मिश्र धातु,
तोहफा- उपहार,
धरोहर- अमानत,
अवलोकन- देखना,
रबी- फसलवसन्त ऋतु में काटी जानेवाली फसल,
धरोहर- संपत्ति.

## अभ्यास

**I. एक वाक्य में उत्तर लिखिए:**

1. महाभारत में भीष्म पितामह किस दिन की प्रतीक्षा कर रहे थे?
2. बैसाखी त्योहार कहाँ मनाया जाता है?
3. केरल में किस त्योहार को नव वर्ष का सूचक माना जाता है?
4. कैरॅल्स किसे कहते हैं?

5. कैण्डीμज, फल और छोटे तोहफों से किसको सजाया जाता है?
6. रमजान के दिन मुसलमान बंधु कहाँ जाते हैं?
7. रमμजान त्योहार किसका प्रतीक है?

## II. दो- तीन वाक्यों में उत्तर लिखिए:

1. मकर संक्रांति त्योहार कब और कैसे मनाया जाता है?
2. पंजाबी लोग बैसाखी त्योहार कैसे मनाते हैं?
3. 'कनिङ्क किसे कहते हैं?
4. क्रिसमस पेड़ को सजाने की परंपरा कैसे आई?
5. रोज़ा कैसे रखा जाता है?

## III. नमूने के अनुसार विरुद्ध अर्थवाले शब्द लिखिए:

जीवन X मरण

1. दिन X _______
2. सुख X _______
3. नया X _______
4. पवित्र X _______
5. विशवास X _______
6. सूर्योदय X _______

## IV. उदाहरण के अनुसार वाक्य रचना कीजिए:

मैं पाठ- पढ़ रहा हूँ.

1. शीला नाटक _______
2. रहीम गाना _______
3. अध्यापक हिंदी _______
4. बछड़ा घास _______
5. पाठशाला का घंटा _______

**V. उदाहरण के अनुसार अन्य लिंग रूप लिखिए:**

**शिक्षक- शिक्षिका**

1. अध्यापक- ________
2. नायक- ________
3. सेवक- ________
4. संपादक- ________
5. बालक- ________
6. लेखक- ________

**VI. 'इया' जुड़ने से पुल्लिंग शब्द स्त्रीलिंग शब्द के रूप में बदलते हैं. उदाहरण के अनुसार लिखिए:**

**कुत्ता- कुतिया**

1. बुड्ढ़ा- ________
2. गुड्ड़ा- ________
3. डिब्बा- ________

**VII. उदाहरण के अनुसार वाक्यांश के लिए एक शब्द लिखिए:**

**उदा: जिसका होना या करना कठिन हो- दुस्साध्य**

1. जिसका आदि न हो ________
2. जिसका वर्णन नहीं होता हो ________
3. जिसमें संदेह नहीं हो ________
4. जो कभी तृप्त नहीं होता हो ________

**VIII. आपके स्कूल में जो त्योहार मनाए जाते हैं और वह इस तालिका में हो तो उसके सामने (सही) या ( गलत) का निशान लगाइए:**

| **क्र. सं** | **त्योहार** | **सही या गलत** |
|---|---|---|
| 1. | होली | |
| 2. | क्रिसमस | |
| 3. | राखी | |
| 4. | गणेशोत्सव | |

**IX. अक्षर जाल:**

(जगत्, इंतज़ार, मानव, रवि)

ऊपर लिखे शब्दों के लिए पाठ में कुछ समानार्थक शब्दों का प्रयोग किया गया है. उन शब्दों को अक्षरजाल में ढूँढ़कर लिखिए:

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| ती | | | क्षा | |
| | वि | प्र | | ष्य |
| | नु | | सू | |
| श्व | | र्य | | म |

1. जगत्- ________
2. इंतज़ार- ________
3. मानव- ________
4. रवि- ________

**X. नीचे लिखे शब्दों का अन्य वचन रूप लिखिए:**

1. एक- ________
2. स्त्री- ________
3. रोटी- ________
4. व्यवस्था- ________
5. रात- ________

**XI. नीचे लिखे शब्दों का शुद्ध रूप लिखिए:**

1. उत्तरयण ________
2. फासल ________
3. परिवर ________
4. त्यौहार ________
5. महाबारत ________
6. उस्तव ________

**XII. सही शब्द ढूँढ़कर लिखिए:**

1. मकर संक्रांति प्रत्येक वर्ष ________ महीने में मनाया जाता है. (जून, जनवरी, सितंबर)
2. बैसाखी त्योहार ________ राज्य में मनाया जाता है. (पंजाब, कर्नाटक, मध्यप्रदेश)
3. रमजान ________ का पवित्र त्योहार है. (हिन्दुओं, ईसाइयों, मुसलमानों)

**XIII. कन्नड या अंग्रेज़ी में अनुवाद कीजिए:**

1. पंजाबी बैसाखी को नये साल का प्रारंभ मानते हैं.
2. कनि की व्यवस्था विशु की पूर्व रात ही की जाती है.
3. ये सभी त्योहार हर्ष और उल्लास, सुख और आनंद के पर्व हैं.

## पूरक वाचन

**गद्यांश पढ़कर उत्तर लिखिए:**

सावन की पुर्णिमा के शुभ अवसर पर सुंदर त्योहार 'रक्षा- बंधन' का आगमन होता है. भारत में इस पवित्र त्योहार का विशेष महत्व है. यह वर्षा ऋतु का सूचक बनकर आता है. 'रक्षा- बन्धन' अर्थात् रक्षा का बन्धन. इन दो शब्दों में केवल भाई- बहन के पवित्र स्नेह का ही बन्धन नहीं बल्कि दो आत्माओं, दो हृदयों और दो प्राणों की एक दूसरे के प्रति घनिष्ठता की भावना है. 'रक्षा बन्धन' देश के कोने- कोने में मनाया जाता है. सारी बहनें इस त्योहार

की साल भर प्रतीक्षा करती रहती हैं. वे अपने हाथों से भाइयों को राखी बाँधकर मिठाई खिलाती हैं. इसी आनन्द और हँसी- खुशी के साथ यह त्योहार संपन्न होता है.

1. ‘रक्षा- बंधन’ त्योहार को किस अवसर पर मनाया जाता है?
2. ‘रक्षा- बंधन’ त्योहार के लिए साल भर कौन प्रतीक्षा करती रहती हैं?
3. ‘रक्षा- बंधन’ त्योहार कैसे संपन्न होता है?

**अध्यापन संकेत:**

1. छात्रों से घर में मनाये जानेवाले त्योहारों का वर्णन करवाएँ.
2. विद्यालय में मनाये गये किसी राष्ट्रीय त्योहार के बारे में पाँच वाक्य लिखवाएँ.

## पाठ -16 संतुलित आहार- संकलित

आहार के विषय में मनमानी करना उचित नहीं है, जो बीमारियों को निमंत्रण देता है. इस पाठ द्वारा छात्र यह जानकारी प्राप्त करते हैं कि स्वस्थ एवं सुदृढ़ रहने के लिए संतुलित आहार अत्यंत आवश्यक है.

माँ: रोहन बेटा, आ, कुछ खा लो.

रोहन: नही माँ, मुझे भूख नहीं है.

माँ: भूख क्यों नहीं, सबेरे से कुछ नहीं खाया है.

रोहन: सबेरे मैंने चाय पी ली थी.

माँ: चाय से कहीं पेट भरता है?

रोहन: बिस्कुट भी खायी थी. जलेबी भी खायी थी.

माँ: यह तो मिठाई हुई.

सुगन्धी: समोसा भी नहीं खाना है?

माँ: मिठाई और नमकीन खा सकते हो क्योंकि शरीर के लिए शक्कर और नमक भी आवश्यक हैं. लेकिन अधिक मात्रा में नहीं.

रोहन: तो क्या-क्या खाना चाहिए?

माँ: दाल- रोटी, दूध, दही, अंडा, साग-सब्जी, सब खाना चाहिए.

सुगन्धी: इससे क्या होता है?

माँ: सब्जी और फलों में विटामिन के अंश होते हैं. उनका सेवन करने से बीमारियों से बच सकते हैं.

प्रीतम: हाँ चाची, कहते हैं रोज़ एक सेब खाओ और डॉक्टर से दूर रहो.

सुगन्धी: मुझे दूध नहीं, आईस क्रीम अच्छी लगती है.

माँ: नहीं बेटी, आईस क्रीम ज़्यादा ने से गला खराब होता है. खाँसी हो सकती है.

रोहन: दूध और दही क्यों?



माँ: दूध और दही में कैल्सियम के अंश हैं. शरीर की हड्डियों को ताकत मिलती है. बिरियानी और मांस से भी पोषकांश मिलते हैं.

प्रीतम: प्रोटीन किसमें होता है?

माँ: गेहूँ, चावल, मक्का, सोयाबीन, चना, मूँग, अरहर आदि अनाज-धान में प्रोटीन के अंश हैं.

रोहन: और फैट्स?

माँ: सरसों, मूँगफली, वनस्पति तेल, मक्खन, घी में चर्बी या फैट का अंश है जिससे पाचन क्रिया सुधरती है. इंजन के लिए जैसे पेट्रोल है, उसी तरह मानव शरीर के लिए फैट्स और कॉरबोहाइड्रेट्स हैं.

सुगन्धी: पानी भी पीना चाहिए न माँ?

माँ: हाँ, पानी तो अति आवश्यक है. लेकिन एक साथ नहीं, एक दो घंटे के अन्तराल में थोड़ा-थोड़ा पानी पीना चाहिए.

रोहन: संतुलित भोजन से क्या मतलब है?

माँ: शरीर को स्वस्थ और सुदृढ़ रखने के लिए सही मात्रा में प्रोटीन, विटामिन, खनिज, कॉरबोहाइड्रेट्स और फैट्स युक्त आहार का सेवन करना ही संतुलित भोजन कहलाता है.

सुगन्धी: चलो रोहन और प्रीतम, मेरे पेट में तो चूहे दौड़ने लगे हैं. सारा खाना खाली कर देंगे.

माँ: सारा नहीं, थोड़ा-थोड़ा सब पदार्थ खा लो.



सुगन्धी, रोहन: माँ, जल्दी परोसिए.

माँ: चलिए, आपके पिताजी भी आ गए, सब मिलकर आराम से खाएँगे.

**शब्दार्थ:**

मिठाई- शक्कर या गुड़ से बना मीठा पदार्थ
साग- सब्जी- तरकारी
खराब- बुरा, ऐब
नमकीन- नमक के स्वादवाला
हड्डियाँ- अस्थियाँ, ಎಲುಬು, ಮೂಳೆ
पोषकांश- nutrient
गेहूँ- wheat, ಗೋಧಿ
चावल- rice, ಅಕ್ಕಿ
ज्वार- white millet, ಜೋಳ
मक्का– maize, ಮೆಕ್ಕೆಜೋಳ
चना- ಕಡಲೆ
मूँग- green lentil; ಹೆಸರು ಕಾಳು
अरहर– ಬೇಳೆ
फैट्स- fats, ಜಿಡ್ಡು
सरसों- mustard, ಸಾಸುವೆ
मूँगफली- ground nut, ಕಡಲೇಕಾಯಿ ಬೀಜ

कॉर्बाहाइड्रेट्स- carbohydrates
अंतराल- बीच, मध्य
संतुलित- balanced, ಸಮತೋಲನ, ಸಂತುಲಿತ
विटामिन- vitamin
खनिज- minerals, ಲವಣ.
मुहावरा: पेट में चूहे दौड़ना- भूख लगना, to be very hungry, ಹೊಟ್ಟೆತಾಳ ಹಾಕುವುದು.

## अभ्यास

**I. एक वाक्य में उत्तर लिखिए:**

1. रोहन ने सबेरे क्या- क्या खाया था?
2. बीमारियों से बचने के लिए क्या खाना चाहिए?
3. किसको आईस क्रीम अच्छी लगती है?
4. अधिक आईस क्रीम खाने से क्या होता है?
5. दूध और दही का सेवन क्यों करना चाहिए?

**II. दो- तीन वाक्यों में उत्तर लिखिए:**

1. प्रोटीन के अंश किन चीजों से प्राप्त कर सकते हैं?
2. संतुलित आहार का मतलब क्या है?

**III. कोष्ठक में दिये गये शब्दों में से चुनकर वाक्य पूरा कीजिए:**

(प्रोटीन, आम, पानी, सेब, विटामिन-डी, पाचन-क्रिया)

1. _______ को फलों का राजा कहा जाता है.
2. _______ शरीर के लिए अत्यावश्यक है.
3. वनस्पति तेल का सेवन करने से _______ सुधरती है.
4. सूरज _______ से प्राप्त होता है.
5. अंडा खाने से शरीर के लिए आवश्यक _______ मिलता है.
6. प्रतिदिन एक _______ खाना डॉक्टर से दूर रहने के बराबर है.

**IV. सही और गलत चिह्न लगाइए:**

1. मिठाईयों से शरीर की शक्ति बढ़ती है. _______
2. दूध और दही में पोषक तत्व है. _______
3. पानी को उबालकर पीने से बैक्टीरिया का प्रभाव नहीं रहता है. _______
4. संतुलित आहार का अर्थ अधिकाधिक खाना है. _______
5. फल और सब्जियाँ विटामिन के अच्छे स्रोत हैं. _______
6. अनाज-धान से मांसपेशियाँ मμजबूत नहीं होती हैं. _______

**V. दस अनाजों के नाम लिखिए: _______**

**VI. वर्गेतर शब्दों लिखिए:**

**उदा: रसगुल्ला, मैसूरपाक, (सेब), गुलाब जामून, लड्डू.**

1. चावल, आलू, गेहूँ, मक्का, बाजरा.
2. जीरा, दाल्चीनी, पालाक, लौंग, इलायची.
3. मूली, टमाटर, गोभी, गाजर, कुर्ता.
4. लहसून, अदरख, हींग, तेल, सोंठ.
5. रोटी, चाय, पानी, छाँछ, शरबत.

**VII. सोचिए और लिखिए:**

1. ‘अ’ अक्षर से शुरू होनेवाले पाँच फल: _______
2. दूध से बननेवाले पाँच खाद्य पदार्थ: _______
3. ज़मीन के नीचे उगनेवाली पाँच सब्जियाँ: _______
4. शरीर के कार्य संचालन के लिए आवश्यक पाँच पोषक तत्व: _______
5. बड़े-बड़े पेड़ पर उगनेवाले पाँच फल: _______

**VII. वर्ग पहेली में दिये गये अक्षरों से आहार संबंधी 10- 15 शब्दों की सूची बनाइए:**

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अ | न्ना | न | स | बा | ज | रा | अ |
| ना | रि | य | ल | खी | र | ई | ख |
| र | अ | र | ह | र | दा | ल | रो |
| से | ट | ब | सु | X | चा | ची | ट |
| ब | आ | म | न | के | य | नी | मा |
| लू | टा | क | रे | ला | मू | लौं | ट |
| चा | व | ल | इ | म | ली | ग | र |

**IX. खान- पान से संबंधित मुहावरे:**

1. पाँचों उँगलियाँ घी में
2. राई का परबत बनाना
3. घर की मुर्गी दाल बराबर
4. आम का आम गुठली का दाम
5. गेहूँ के साथ धुन भी पिस जाता है

**X. अन्य वचन रूप लिखिए:**

1. व्यवस्था- ________
2. सेवा- ________
3. पक्षी- ________
4. गाली- ________
5. बच्चा- ________
6. घर- ________

**XI. अन्य लिंग रूप लिखिए:**

1. पति- ________
2. पिता- ________
3. माँ- ________
4. महिला- ________

5. आदमी- ________

**XII. प्रथम प्रेरणार्थक क्रिया रूप लिखिए:**

1. करना ________
2. चलना ________
3. बनना ________
4. उठना ________

**अध्यापन संकेत:**

1. विज्ञान की किताबों द्वारा छात्रों को जानकारी प्राप्त करने के लिए कहें कि किन-किन विटामिनों की कमी से कौन-कौन-सी बीमारियाँ लगती हैं. चार्ट बनवाकर कक्षा में टँगवाएँ.

## पाठ-17 कबीर के दोहे

अच्छे गुण, स्वभाव से मनुष्य को मान- सम्मान की प्राप्ति होती है. बुराई से परस्पर स्नेह भाव बढ़ नहीं सकता. मन, वचन और कर्म से पवित्र रहो- यही भगवान की भक्ति का सच्चा रूप है.

1. ऐसी बानी बोलिए, मन का आपा खोय.
औरन को सीतल करै, आपहुँ सीतल होय.

2. साँच बराबर तप नहीं, झूठ बराबर पाप.
जाके हिरदै साँच है, ताके हिरदै आप.

3. बड़ा भया तो क्या भया, जैसे पेड़ खजूर.
पंथी को छाया नहीं, फल लागे अति दूर.

4. दुख में सुमिरन सब करैं, सुख में करै न कोय.
जो सुख में सुमिरन करैं, तो दुख काहे होय.

## कवि परिचय:

कबीरदास (सन् 1398- 1518) कबीरदास ‘‘वाणी के डिक्टेटर" थे. नीरु– नीमा नामक मुसलमान जुलाहे परिवार में उनका पालन- पोषण हुआ. सहजता, निर्भीकता इनके काव्य के प्रमुख गुण हैं. इनकी वाणी में समाज सुधार की भावना कूट-कूट कर भरी है. वे बड़े दार्शनिक कवि थे. कबीर का काव्य बुद्धि और हृदय का संगम है. इतना ही नहीं, वे बड़े संत कवि थे. उन्हें जीवन-नीति के धर्म गुरु भी कहा जाता है. कबीर की रचनाएँ ‘बीजक’ नाम से संकलित हैं, जिनके तीन भाग हैं- साखी, सबद, रमैनी.

## 1. शब्दार्थ:

1. बानी- वाणी, वचन;
2. आपा- अहंकार, गर्व, घमंड;
3. खोय- गँवाना, छोड़ देना, नष्ट करना;
4. औरन- दूसरे लोगों को, औरों को;
5. सीतल- ठंडा.

**भावार्थ:**

कबीर कहते हैं कि आप ऐसे वचन बोलिए जिससे आपका अहंकार मिट जाए. आपकी बोल से दूसरों को शीतलता मिले और अपना मन भी शीतल हो जाए.

कहने का तात्पर्य है कि हमारी वाणी मधुर और मीठी होनी चाहिए. उसे सुनकर दूसरों के मन की कड़ुवाहट दूर हो और वे भी हमारे साथ मीठा व्यवहार करने के लिए प्रेरित हों.

## 2. शब्दार्थ:

साँच-सच, सत्य
बराबर- समान
तप- तपस्या, साधना
जाके- जिसके
ताके- उसके
हिरदै- हृदय, दिल
आप- भगवान, परमात्मा

**भावार्थ:**

जो सत्यवादी है अर्थात् जो सच बोलता है, जिसका व्यवहार भी सही होता है, उसका चरित्र भी नेक होता है. भगवान भी ऐसे ही लोगों कोअपनाते हैं.

कबीर इस सच्चाई के बारे में कहते हैं-

सत्य बोलने के समान दूसरी कोई तपस्या नहीं, साधना नहीं. इसके विरोध में झूठ बोलने या झूठे व्यवहार से बढ़कर कोई पाप या बुरा कर्म नहीं है. जिसके दिल में सच्चाई होती है, जो हमेशा सच बोलता है, सही मार्ग पर चलता है, भगवान भी उसीके हृदय में निवास करते हैं. कहने का तात्पर्य है- भगवान को भी सत्यवादी ही प्रिय होते हैं.

## 3. शब्दार्थ:

बड़ा- लंबा और चौड़ा, अधिक ऊँचा
भया- होना, बनना
खजूर का पेड़- ताड़ जैसा एक लंबा पेड़, **ಉತ್ತುತ್ತಿ ಮರ**
पंथी- पथिक, राही

**भावार्थ:**

इन्सान धन- दौलत या पद-अधिकार से चाहे जितना भी बड़ा बने, बड़प्पन का सही निशान तो उसका परोपकार ही होता है. इस भाव को कबीरदास ऐसे प्रस्तुत करते हैं-

खजूर का पेड़ लंबा और ऊँचा होता है, इसलिए उससे राहगीरों को छाया नहीं मिलती. उसमें उगनेवाले फल भी बहुत ऊपर होते हैं. ऐसे ही इन्सान भी बड़ा कहलाने से बड़ा नहीं होता. दूसरों के लिए उपयोगी होने पर ही वह महान् बन सकता है.

तात्पर्य यह है कि मानव को परोपकारी होना चाहिए.

4. शब्दार्थ:

1. सुमिरन- स्मरण करना, याद करना;
2. काहे- क्यों, किसलिए, किस कारण से;
3. कोय- कोई,
4. होय- होता है.

**भावार्थ:**

जो सुख प्राप्त करता है वह एक दिन दुख भी भोगता है. उसी तरह जिसे आज दुख का अनुभव करना पड़ा है उसे भविष्य में सुख जरूर मिलेगा. लेकिन हमें दोनों समय भगवान का स्मरण करना चाहिए. इसी विचार को कबीर ऐसे कहते हैं-

सब लोग दुख और विपत्ती के समय में भगवान का स्मरण करते हैं. लेकिन सुख प्राप्त होने पर भगवान की याद नहीं करते. कबीर कहते हैं कि अगर सुख के समय में भी भगवान की याद करते तो दुख की स्थिति उत्पन्न नहीं होती. कहने का तात्पर्य है कि सुख और दुख दोनों भगवान की ही देन है, इन दोनों को हम समान मनोभाव से स्वीकार करें, तो हमारा जीवन सुगम होता है.

## अभ्यास

**I. एक वाक्य में उत्तर लिखिए:**

1. कैसी वाणी बोलनी चाहिए?
2. कबीर सचाई और झूठ को किसके समान मानते हैं?
3. किसके हृदय में ईश्वर रहता है?
4. खजूर के पेड़ से किसे छाया नहीं मिलती?

**II. तीन- चार वाक्यों में उत्तर लिखिए:**

1. खजूर के पेड़ से हमें क्या सीख मिलती है?
2. मन से बुरे विचार कैसे मिट जाते हैं?
3. हमें किस तरह की बातें करनी चाहिए?
4. भगवान का स्मरण मनुष्य कब और क्यों करता है?
5. सच और झूठ में क्या अंतर है?

**III. विलोमार्थक शब्द लिखिए:**

**सत्यु X असत्य**

1. धर्म X _______
2. न्याय X _______
3. चेत X _______
4. हित X _______
5. शांत X _______
6. सफल X _______

**IV. उदाहरण के अनुसार समानार्थक शब्द लिखिए:**

**उदा: अपेक्षा - इच्छा**

1. अग्नि ________
2. उत्तर ________
3. कनक ________
4. खग ________
5. गुरु ________
6. तारा ________

**V. उदाहरण के अनुसार शब्दों के अन्य रूप लिखिए:**

**नमूना: बानी- वाणी**

1. साँच ________
2. हिरदै ________
3. सीतल ________
4. जुग ________
5. पंथी ________

**VI. पद्यभाग पूर्ण कीजिए:**

1. ऐसी बानी ________
   ________आपहुँ सीतल होय

2. साँच बराबर ________
   ________ताके हिरदै आप

**VII. नीचे लिखे शब्दों को उलटकर लिखिए- देखिए इनसे कौन-से शब्द बनते हैं?**

**उदा: नाच- चना**

1. याद ________
2. रमा ________
3. नव ________
4. लता ________

5. हरा _______
6. नदी _______

**VIII. नीचे लिखे शब्दों को उचित वर्गों के अंतर्गत लिखिए:**

पीपल, वसंत, रविवार, शनिवार, ग्रीष्म, होली, नीम, दशहरा, अक्तूबर, खजूर, हेंत, ताड़,सितंबर, मंगलवार, ईद, क्रिसमस, वर्षा, मई, बुधवार, फरवरी

| दिन | महीना | पेड़ | ॠतु | त्योहार |
|---|---|---|---|---|

**IX. वाक्य शुद्ध कीजिए:**

1. मोहसीन का माँ बीमार है.
2. हमारी भाषा के नाम हिंदी है.
3. दिल्ली भारत की राजधानियाँ है.
4. कृष्णा, गोदावरी, कावेरी दक्षिण भारत की नदी हैं.
5. सच का विलो शब्द झूठा है.
6. शीतलता का अर्थ ठंडा है.
7. अध्यापिका पाठ पढ़ाता है.

**X. शब्दों को शुद्ध कीजिए:**

1. समुन्द्र _______
2. कक्क्षा _______
3. पंक्षी _______
4. सध्या _______
5. कम्र _______
6. मिठी _______

**XI. निम्नलिखित शब्द एक जैसे लगते हैं, परंतु इनके अर्थ समान नहीं हैं. अर्थ लिखकर वाक्य में प्रयोग कीजिए:**

1. बाघ- भाग ________
2. अनल- अनिल ________
3. परिणाम- परिमाण ________
4. माता- माथा ________
5. बाल- भाल ________
6. ओर- और ________

**XII. कन्नड या अंग्रेजी में अनुवाद कीजिए:**

1. कबीरदास एक भक्त कवि हैं.
2. कोल वचन से मन को शीतलता मिलती है.
3. झूठ के समान कोई पाप नहीं है.
4. पेड़ों से पथिकों को छाया मिलती है.
5. मन की शुद्धि ही भगवान की पूजा है.

**XIII. दोहे कंठस्थ कीजिए.**

**पूरक वाचन**

**सीखें हम दो अच्छी बातें-**

1. सबसे कड़वी बात, लड़ाई.
   सबसे मीठी सुलह- सफाई.

2. कुहू-कुहू कोयल,
   झूठ न बोल.
   सच कहने में
   लगे न मोल.

3. तू-तू, मैं-मैं
   गरम लड़ाई,
   तू चुप, मैं चुप

खतम लड़ाई.

1. लड़ाई किस बात से होती है?
2. किस प्रकार की बात पर मोल नहीं लगता?
3. चुप रहने का लाभ क्या है?

**अध्यापन संकेत:**

1. हिंदी के महान कवि हैं तुलसीदास. उन्होंने रामायण लिखा है, जिसका नाम है ‘रामचरितमानस’. उसमें भक्ति और विनम्रता की भावना से संबंधित विचार प्राप्त होते हैं. छात्रों को थोड़ी और जानकारी दें.